**भारतीय आधुनिक शिक्षा** राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् की एक त्रैमासिक पत्रिका है। इस पत्रिका का मुख्य उद्देश्य है शिक्षकों, शिक्षक-प्रशिक्षकों, शैक्षिक प्रशासकों तथा शोधकर्ताओं को एक मंच प्रदान करना, शिक्षा के विभिन्न आयामों जैसे - शिक्षादर्शन, शिक्षा मनोविज्ञान, शिक्षा की समकालीन समस्याएं, पाठ्यक्रम एवं प्राविधि संबंधी नवीन विकास, अंतरराष्ट्रीय स्तर पर शिक्षा का स्वरूप, विभिन्न राज्यों में शिक्षा की स्थिति आदि पर मौलिक तथा आलोचनात्मक चिंतन को प्रोत्साहित करना और शिक्षा के क्षेत्र में सुधार और विकास को बढ़ावा देना।

लेखकों द्वारा व्यक्त किए गए विचार उनके अपने हैं तथा ये किसी भी प्रकार परिषद् की नीतियों को प्रस्तुत नहीं करते।




**प्रकाशन सहयोग**

आर.एस. सक्सेना, अध्यक्ष, प्रकाशन प्रभाग
मीरा कांत *संपादक*
राजपाल *सहायक संपादक*
कल्याण बैनर्जी *उत्पादन अधिकारी*
प्रमोद रावत *सहायक उत्पादन अधिकारी*
राजेश पिप्पल *उत्पादन सहायक*

*आवरण* : कल्याण बैनर्जी

**मूल्य एक प्रति : 8.50 रुपये; वार्षिक : 34.00 रुपये**

# भारतीय आधुनिक शिक्षा

वर्ष : 14 | अंक : 3 | जनवरी 1997

## विषय सूची

# अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के शिक्षार्थियों की शैक्षिक लब्धि

जय नारायण मिश्र

प्राध्यापक, प्रशिक्षण विभाग
रतनसेन महाविद्यालय बांसी
सिद्धार्थनगर, उ. प्र.

अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम एक राष्ट्रीय कार्यक्रम है जिसमें व्यक्ति, परिवार, समाज, और देश से संबंधित विविध प्रकार के विकासोन्मुखी शैक्षिक कार्यक्रम आते हैं। प्राथमिक शिक्षा के पूरक के रूप में अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत गोरखपुर में ग्यारह परियोजनाएं संचालित हैं।

विभिन्न अध्ययनकर्ताओं द्वारा अनौपचारिक शिक्षा की स्थिति, प्रगति एवं समस्याओं के विषय में अध्ययन किए गए हैं, किन्तु इस कार्यक्रम के विद्यार्थियों की शैक्षिक लब्धि से संबंधित अध्ययन नहीं हो पाए हैं। इस शोध में लेखक ने अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत अध्ययनरत बालक एवं बालिकाओं की भाषा, सामाजिक विषय, विज्ञान एवं गणित विषय में लब्धि का तुलनात्मक अध्ययन किया है। इसमें लेखक ने यह पाया कि अध्ययनरत शिक्षार्थियों की भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान में शैक्षिक लब्धि अच्छी नहीं है। इन विषयों में बालिकाओं की स्थिति बालकों की अपेक्षा असंतोषजनक अधिक है। गणित में प्रतिभागियों की लब्धि अपेक्षाकृत संतोषजनक है।

अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम एक राष्ट्रीय कार्यक्रम है। इसे औपचारिक शिक्षा के संपूरक के रूप में स्वीकार किया गया है। इसके क्रियान्वयन हेतु एक सुनिश्चित व्यवस्था अनौपचारिक शिक्षा केंद्र से लेकर राष्ट्रीय स्तर तक निर्धारित है, जिसका नियोजन विकेंद्रित प्रणाली के आधार पर ग्राम स्तर पर किया जाता है। वर्ष 1978 में किए गए चतुर्थ सर्वेक्षण के आधार पर जिन विकास खण्डों को शिक्षा की दृष्टि से पिछड़ा इंगित किया गया था, उनका अवरोही क्रम में चयन करके वहां 1980-81 में प्राइमरी स्तर के अनौपचारिक शिक्षा केंद्र स्थापित किए गए। वर्ष 1987 में इस योजना में संशोधन किया गया और वर्तमान में यह संशोधित स्वरूप में संचालित है। अध्यापकों द्वारा बाल गणना कराई जाती है। इस गणना से इस बात की जानकारी होती है कि गांव के कौन-कौन बालक अथवा बालिका निरक्षर हैं अथवा किस-किस ने विद्यालय जाना छोड़ दिया है। इस गणना के आधार पर गांवों का चयन अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत किया जाता है। दूसरे शब्दों में कहा जा सकता है कि जिन गांवों में निरक्षर अथवा शाला त्यागी बालक/बालिकाओं (6-14 वर्ग) की संख्या अधिक होती है उन्हीं गांवों में अनौपचारिक शिक्षा केंद्र खोले जाते हैं।

अनौपचारिक शिक्षा योजना के अंतर्गत प्राथमिक स्तर के पांच वर्षीय पाठ्यक्रम को संघनित कर दो-वर्षीय पाठ्यक्रम के रूप में तैयार किया गया है। इसमें भाषा, सामाजिक विषय, तथा सामान्य विज्ञान एवं गणित आदि का समावेश किया गया है। पूरा पाठ्यक्रम चार सत्रों में विभाजित है। प्रथम वर्ष के विद्यार्थियों को 'ज्ञानदीप-भाग एक' प्रथम छमाही एवं द्वितीय छमाही तथा द्वितीय वर्ष के विद्यार्थियों को 'ज्ञानदीप-भाग दो' प्रथम छमाही एवं द्वितीय छमाही अध्ययन के लिए दी जाती है। इन पाठ्य पुस्तकों का लेखन, पुन: निरीक्षण एवं संशोधन राज्य शैक्षिक अनुसंधान एवं प्रशिक्षण परिषद् उ. प्र., लखनऊ द्वारा राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् नई दिल्ली के अनुमोदन के उपरांत किया जाता है।

## पूर्व अध्ययनों की समीक्षा

चिकरमेन (1966) ने अपने अध्ययन में अनिवार्य शिक्षा हेतु बालकों एवं बालिकाओं की आयु सीमा 11 वर्ष निर्धारित

की। चिकरमेन संभवत: ऐसे प्रथम अध्ययनकर्ता हैं जिन्होंने विद्यालय जाने वाले बच्चों हेतु अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के लिए कार्य-प्रधान शोध योजना तैयार की। चौथी कक्षा स्तर शिक्षा प्राप्त करने के उपरांत पढ़ाई छोड़ने वाले और किसी सेवा अथवा कृषि कार्य में संलग्न होने वाले 12 से 17 वर्ष की आयु के बच्चों के लिए उन्होने सायंकालीन सतत् शिक्षा कक्षाओं को संचालित करने के लिए सुसंरचित कार्यक्रम का विकास किया।

ऐकारा ( 1979) ने बंबई के झोपड़ पट्टी में स्कूल के बाहर बच्चों की आवश्यकताओं का अध्ययन किया। इस अध्ययन में स्पष्ट किया गया कि अभिभावक व्यावसायिक प्रशिक्षण से युक्त साक्षरता कार्यक्रमों में अपने बच्चों को भेजने के लिए सामान्यत: इच्छुक थे। वे शाम के समय मातृभाषा के माध्यम से कक्षाओं को संचालित कराना चाहते थे।

दवे (1981) ने राजस्थान में अनौपचारिक शिक्षा के क्रियान्वयन की स्थितियों का सर्वेक्षण किया और पाया कि शिक्षण केंद्रों पर 85 प्रतिशत बच्चों के नामांकन में से मात्र 20 प्रतिशत बच्चों ने ही अतिरिक्त सामाजिक एवं सांस्कृतिक उत्सवों को मनाना पसन्द किया। साथ ही 76 प्रतिशत बच्चों ने अनौपचारिक शिक्षा की ही भांति परीक्षा संपन्न किया जाना स्वीकार किया।

अलख (1984) के अध्ययन के परिणामों से ज्ञात हुआ कि अधिकांश ग्रामवासी चेतना एवं रुचि के अभाव के कारण अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के प्रति उदासीन थे। पाठ्य विषय, पाठ्य उद्देश्य एवं निष्पादन स्तरों के बीच कोई संबंध नहीं पाया गया। अनुदेशकों को समुचित निर्देशन एवं प्रशिक्षण नहीं दिया गया। प्राय: समस्त शिक्षण केंद्रों पर औपचारिक विद्यालयों के अध्यापक कार्यरत थे।

राज्य लक्ष्मी (1989) के अध्ययन का प्रमुख निष्कर्ष इस प्रकार था – अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत शिक्षा प्राप्त करने वाले प्रतिभागियों में अधिकांश कृषि व्यवसाय एवं श्रमिक वर्ग के थे। अनुदेशकों में चौथाई से कम महिलाएं थीं तथा अधिकांश अनुदेशक कम आयु वर्ग के थे। कार्यपुस्तिका, मानचित्र, चार्ट, ग्लोब लपेटन एवं श्यामपट्ट आदि शिक्षण सामग्रियों की व्यवस्था किसी भी शिक्षण केंद्र पर नहीं थी।

## अध्ययन की आवश्यकता

गोरखपुर पूर्वी उत्तर प्रदेश का एक महत्वपूर्ण जनपद एवं मण्डल मुख्यालय है। प्राथमिक शिक्षा के पूरक के रूप में अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत यहां वर्तमान में अनौपचारिक शिक्षा की कुल 11 परियोजनाएं संचालित हैं। इसके अतिरिक्त पहले से संचालित तीन परियोजनाएं विगत वर्ष अन्य जनपदों में स्थानांतरित कर दी गईं जिनके कुछ शिक्षण केंद्र अभी चल रहे हैं। इस प्रकार जनपद में कुल 1288 शिक्षण केंद्रों पर लगभग 31882 विद्यार्थी प्रथम वर्ष अथवा द्वितीय वर्ष में अध्ययनरत हैं।

विभिन्न अध्ययनकर्ताओं द्वारा देश के विभिन्न क्षेत्रों में अनौपचारिक शिक्षा की स्थिति, प्रगति एवं समस्याओं के विषय में अध्ययन किए गए हैं, किन्तु इस कार्यक्रम के अंतर्गत पाठयक्रम पूर्ण कर रहे विद्यार्थियों की शैक्षिक लब्धि से संबंधित अध्ययन नहीं हुआ था। पूर्वी उत्तर प्रदेश में भी इस प्रकार का अध्ययन संभव नहीं हो सका था। अत: इस क्षेत्र को प्राथमिकता देते हुए इस कार्यक्रम के शिक्षार्थियों की शैक्षिक लब्धि पर अध्ययन किया गया।

## अध्ययन का उद्देश्य

यह अध्ययन निम्नलिखित विशिष्ट उद्देश्यों को दृष्टि में रखकर संपन्न किया गया:

- ❑ अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत अध्ययनरत शिक्षार्थियों की भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान में उनकी लब्धि ज्ञात करना।
- ❑ अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत अध्ययनरत बालक एवं बालिकाओं की भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान में लब्धि का तुलनात्मक अध्ययन करना।
- ❑ अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत अध्ययनरत विद्यार्थियों की गणित विषय में लब्धि ज्ञात करना।
- ❑ अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत अध्ययनरत बालकों एवं बालिकाओं की गणित विषय में लब्धि का तुलनात्मक अध्ययन करना।

## अध्ययन में प्रयुक्त उपकरण

अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत संचालित पाठ्यक्रम के आधार पर भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान तथा गणित विषयों में लब्धि ज्ञात करने के लिए दो शैक्षिक लब्धि परीक्षणों का निर्माण तथा मानकीकरण किया गया। भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान लब्धि परीक्षण का विश्वसनीयता गुणांक 0.82 तथा गणित लब्धि परीक्षण का विश्वसनीयता गुणांक 0.86 रहा। परीक्षण की वैधता विशेषज्ञों की सहमति एवं विश्वसनीयता गुणांक के आधार पर निर्धारित की गई। साथ ही इन परीक्षणों का प्रतिशतांक मानक भी ज्ञात किया गया। परीक्षण के अंतर्गत अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के पाठ्यक्रम हेतु निर्धारित पाठ्यपुस्तकों 'ज्ञानदीप -भाग एक' तथा 'ज्ञानदीप - भाग दो' से दोनों परीक्षणों में विभिन्न आयामों से संबंधित क्रमशः 76 एवं 46 प्रश्नों को अंतिम रूप में सम्मिलित किया गया।

## प्रयुक्त सांख्यिकीय विधि

प्रस्तुत अध्ययन में मात्र प्रतिशत, मध्यमान एवं उनके अंतर की सार्थकता ज्ञात करने के लिए क्रांतिक अनुपात के आधार पर प्रदत्तों का विश्लेषण किया गया।

## न्यादर्श चयन

अध्ययन से संबंधित जनसंख्या के अंतर्गत गोरखपुर जनपद में अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत संचालित सभी परियोजनाओं के समस्त 31882 शिक्षार्थी आते हैं किन्तु अध्ययन की सुविधा के लिए परियोजनाओं में से यादृच्छिक विधि से चार परियोजनाओं खोराबार, जंगलकौडिया, भटहट एवं बेलघाट का चयन किया गया। प्रत्येक परियोजना के लगभग 100 शिक्षण केंद्रों में से मात्र 15 शिक्षण केंद्रों का यादृच्छिक विधि से चयन किया गया। प्रत्येक चयनित शिक्षण केंद्र से 15 प्रतिभागियों का सुविधानुसार चयन किया गया। इस प्रकार $(4 \times 15 \times 15)$ कुल 900 शिक्षार्थियों का अध्ययन हेतु चयन किया गया।

शिक्षण केंद्रों पर समूह में प्रतिभागियों से सम्पर्क करके लब्धि परीक्षणों का प्रशासन किया गया तथा अध्ययन हेतु प्रदत्तों का संकलन किया गया।

## प्रदत्तों का विश्लेषण

भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान व गणित लब्धि परीक्षणों में शिक्षार्थियों ने जो उत्तर दिया उन पर आधारित प्राप्तांकों का विवरण, तालिका 1,2,एवं 3 के अंतर्गत प्रस्तुत किया गया है।

## प्रदत्तों का निरीक्षण एवं विवेचन

दोनों परीक्षणों में बालक एवं बालिकाओं के तालिका 1, 2 एवं 3 में प्रदर्शित प्राप्तांकों के वितरण के अवलोकन से निम्नलिखित विशेषताएं प्रकट होती हैं :

**भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान में प्राप्तांकों के वितरण की विशेषताएं**

समस्त बालकों एवं बालिकाओं के मध्यमान क्रमशः 38.6 एवं 30.5 हैं तथा इनके प्रामाणिक विचलन क्रमशः 10.4 एवं 12.8 हैं। सम्मिलित शिक्षार्थियों के मध्यमान एवं प्रामाणिक विचलन क्रमशः 34.8 एवं 12.3 हैं। सभी शिक्षार्थियों के अंकों पर आाधारित वैषम्य सूचकांक .30 तथा कुकुदता सूचकांक .282 हैं (तालिका1)। इन मध्यमानों से स्पष्ट होता है कि शिक्षार्थियों की लब्धि भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान परीक्षण में संतोषजनक नहीं हैं। इस परीक्षण में अधिकतम अंक 76 निर्धारित थे जिसके कारण परीक्षण का मध्य बिंदु 38 प्राप्त हुआ। प्राप्त मध्यमान इस बिंदु से नीचे स्थित है जो बालिकाओं की असंतोषजनक लब्धि को प्रदर्शित करता है। बालकों की लब्धि का मध्यमान मध्यबिंदु से निकट स्थित है, इसलिए बालकों की लब्धि को संतोषजनक कहा जा सकता है। प्राप्तांकों के वितरण में .30 वैषम्य सूचकांक यह प्रदर्शित करता है कि आधे से अधिक शिक्षार्थियों ने कम अंक प्राप्त किए हैं। तालिका 1 में दिए गए आवृत्ति वितरण को देखकर भी इसकी पुष्टि हो जाती है। बालकों एवं बालिकाओं के प्राप्तांकों में भिन्नता का स्तर भी सामान्य है।

तालिका 1

भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान उपलब्धि परीक्षण में शिक्षार्थियों के अंकों का वितरण—
मध्यमान, प्रामाणिक विचलन, वैषम्य एवं कुकुदता सूचकांक

| वर्गांतर | बालकों की आवृत्ति | बालिकाओं की आवृत्ति | सम्मिलित आवृत्ति |
|---|---|---|---|
| 11-15 | 06 | 42 | 48 |
| 16-20 | 22 | 56 | 78 |
| 21-25 | 33 | 84 | 117 |
| 26-30 | 29 | 29 | 58 |
| 31-55 | 82 | 111 | 193 |
| 36-40 | 102 | 15 | 117 |
| 41-45 | 88 | 27 | 115 |
| 46-50 | 63 | 14 | 77 |
| 51-55 | 34 | 15 | 49 |
| 56-60 | 08 | 14 | 22 |
| 61-65 | 13 | 13 | 26 |
| योग | 480 | 420 | 900 |
| मध्यमान | 38.6 | 30.5 | 34.8 |
| प्रा. विचलन | 10.4 | 12.8 | 12.3 |
| वैषम्य | | | .35 |
| कुकुदता | | | .282 |

भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान में कम उपलब्धि, शैक्षिक एवं मानसिक क्षमता की दृष्टि से संप्रेषण योग्यता के साथ सामाजिक एवं राष्ट्रीय जागरूकता का बोध होता है। ऐतिहासिक तथ्यों द्वारा भारतीय संस्कृति तथा सामान्य विज्ञान द्वारा जीवनोपयोगी वस्तुओं और दैनिक जीवन में घटित होने वाली सामान्य घटनाओं का ज्ञान होता है, इन विषयों में कम लब्धि के प्रमुख कारण हो सकते हैं, जैसे विषय अध्ययन में अरूचि, पाठ्यक्रम का जटिल होना, अध्ययन से संबंधित सहायक सामग्री का अभाव आदि। कम आयु में इन विषयों के प्रति रुचि सहायक सामग्री के माध्यम से जाग्रत की जा सकती है। प्राय: देखा जाता है कि इन विषयों का अध्यापन व्याख्यान अथवा अमनोवैज्ञानिक विधियों से किया जाता है। इसलिए शिक्षार्थियों को इन विषयों की सम्यक जानकारी नहीं मिल पाती।

### गणित परीक्षण में प्राप्तांकों के वितरण की विशेषताएं

गणित परीक्षण में बालकों एवं बालिकाओं के मध्यमान क्रमश: 27.9 एवं 23.7 हैं तथा प्रामाणिक विचलन क्रमश: 9.1 और 9.8 हैं। सभी शिक्षार्थियों के मध्यमान एवं प्रामाणिक विचलन क्रमश: 25.9 तथा 9.7 हैं (तालिका 2)। इस परीक्षण के लिए अधिकतम अंक 46 निर्धारित थे। इस दृष्टि से इनके मध्यमान का मूल्य इसके मध्य बिंदु 23 से ऊपर स्थित है।

तालिका 2

गणित लब्धि परीक्षण में प्रतिभागियों के प्राप्तांकों का वितरण–मध्यमान, प्रामाणिक विचलन, वैषम्य एवं कुकुदता सूचकांक

| वर्गांतर | बालकों की आवृत्ति | बालिकाओं की आवृत्ति | सम्मिलित आवृत्ति |
|---|---|---|---|
| 6-10 | 14 | 13 | 27 |
| 11-15 | 55 | 113 | 168 |
| 16-20 | 34 | 70 | 104 |
| 21-25 | 75 | 128 | 103 |
| 26-30 | 89 | 85 | 174 |
| 31-35 | 96 | 55 | 151 |
| 36-40 | 96 | 29 | 125 |
| 41-45 | 21 | 27 | 48 |
| योग | 480 | 420 | 900 |
| मध्यमान | 27.9 | 23.7 | 25.9 |
| प्रा. विचलन | 9.1 | 9.8 | 9.7 |
| वैषम्य सूचकांक | | | −1.25 |
| कुकुदता सूचकांक | | | .319 |

इससे स्पष्ट होता है कि अधिकांश शिक्षार्थियों की गणित में लब्धि संतोषजनक है। वैषम्य सूचकांक−1.25, यह प्रदर्शित करता है कि लगभग अधिकतम अंक पाने वाले प्रतिभागी अधिक हैं। कुकुदता सूचकांक .319 यह प्रदर्शित करता है कि कुछ वर्गांतरों में लगभग समान आवृत्ति होने के कारण चपटी कुकुदता हो गई है।

गणित में अधिक अंक पाना वास्तव में संतोष का विषय है। गणित वैज्ञानिक विषयों का आधार है। इसके साथ ही इसका व्यावहारिक महत्व है। दैनिक जीवन में भाषा के बाद सबसे अधिक प्रयोग गणित का होता है। प्राय: देखा जाता है कि जो विद्यार्थी गणित में अच्छे अंक प्राप्त करता है उसका परीक्षाफल सामान्यत: अच्छा होता है। उसमें समस्या समाधान की योग्यता स्वत: विकसित होती है।

## प्रतिभागियों की शैक्षिक लब्धि का तुलनात्मक विवरण

अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत अध्ययनरत बालकों एवं बालिकाओं की शैक्षिक लब्धि के मध्यमानों के अंतर की सार्थकता हेतु ज्ञात किए गए क्रांतिक अनुपात का मान तालिका 3 में प्रदर्शित है। भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान परीक्षण तथा गणित परीक्षण हेतु क्रांतिक अनुपात का मान क्रमश: 10.33 एवं 6.64 है जो 0.01 स्तर पर सार्थक है। दोनों क्रांतिक अनुपात शैक्षिक लब्धि में बालकों की श्रेष्ठता का संकेत करते हैं। अधिकांश ग्रामीण अभिभावक आज भी बालिकाओं की शिक्षा के प्रति उदासीन हैं। यदि वे बालिकाओं को अध्ययन हेतु शिक्षण केंद्रों पर भेजते हैं तो भी उन पर

तालिका 3

परीक्षणों में शिक्षार्थियों के मध्यमान, प्रामाणिक विचलन एवं क्रांतिक अनुपात का मान

| समूह | संख्या | मध्यमान | प्रा. विचलन | क्रांतिक अनुपात |
|---|---|---|---|---|
| (भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान) | | | | |
| बालक | 480 | 38.6 | 10.4 | |
| बालिकाएं | 420 | 30.5 | 12.8 | 10.3* |
| (गणित) | | | | |
| बालक | 480 | 27.9 | 9.1 | |
| बालिकाएं | 420 | 23.7 | 9.8 | 6.6* |

*.01 स्तर पर सार्थक।

घरेलू दायित्वों का बोझ बनाए रखते हैं। परिवार में बच्चों की देखभाल करना, घर की सफाई एवं परिवार के भोजन आदि की व्यवस्था करने में उन्हें सहयोग प्रदान करना होता है। इस प्रकार बालिकाओं का अधिक श्रम एवं समय उक्त दायित्वों के निर्वाह में लग जाता है जिससे बालिकाओं की शैक्षिक लब्धि कम होना स्वाभाविक है।

गोरखपुर जनपद में अनौपचारिक शिक्षा कार्यक्रम के अंतर्गत अध्ययनरत शिक्षार्थियों की भाषा, सामाजिक विषय एवं विज्ञान में शैक्षिक लब्धि अच्छी नहीं है। इन विषयों में बालिकाओं की स्थिति बालकों की अपेक्षा असंतोषजनक अधिक है। गणित में प्रतिभागियों की लब्धि अपेक्षाकृत संतोषजनक है। दोनों परीक्षणों में बालकों की शैक्षिक लब्धि बालिकाओं की तुलना में अच्छी है। उनके मध्यमानों के अंतर क्रांतिक अनुपात के मान .01 स्तर पर सार्थक हैं।

□□

## संदर्भ


1. ऐकारा, जे., 1979 : **एजूकेटिंग आउट ऑफ स्कूल चिल्ड्रेन : ए सर्वे आफ धारवी स्लम,** यूनिट फॉर रिसर्च इन सोशियालाजी आफ एजूकेशन, टाटा इंस्टीच्ट आफ सोशल साइंस, बम्बई।
2. चिकरमेन, डी. वी., 1966 : **ऐन एक्सपेरिमेन्ट इन कांटिनुइंग एजूकेशन आफ स्कूल लीवर्स आफटर दि कम्पलसरी एजूकेशन एज लिमिट आफ इलेवन,** जी. के. इंस्टीच्यूट फार रूरल एजूकेशन, गारगटी।
3. दवे, बी. जी., 1981 : **ए सर्वे आफ दि पोजीशन आफ इम्प्लिमेन्टेशन आफ नान फारमल एजूकेशन इन राजस्थान,** एस. आई. ई. आर. टी., राजस्थान।

4. नाइक जे. पी., 1989, अनु. गिरधर राठी : **अनौपचारिक शिक्षा-कुछ पहलू**, राजस्थान प्रौढ़ शिक्षा समिति, जयपुर।
5. बुच, एम. बी., 1983-88 : **फोर्थ सर्वे आफ रिसर्च इन एजूकेशन वाल्यूम -III** एन. सी. ई. आर. टी., नई दिल्ली।
6. भार्गव, महेश, 1985 : **आधुनिक मनोवैज्ञानिक परीक्षण एवं** मापन, हर प्रसाद भार्गव, आगरा-4.
7. राज्य लक्ष्मी, के., 1989 : **नान-फारमल एजूकेशन**, डिस्कवरी पब्लिशिंग हाऊस , नई दिल्ली।
8. सोनी, दयालचंद्र 1990 : **अनौपचारिक शिक्षा का सही स्वरूप**, राजपाल एजूकेशनल ट्रस्ट, दिल्ली-32.




**सच्ची शिक्षा बालक और बालिकाओं के लिए बेकारी के विरुद्ध एक प्रकार का बीमा होनी चाहिए।**

❑ महात्मा गांधी

# गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का अध्ययन

कमलेश कुमार चौधरी

प्रवक्ता, शिक्षा विभाग
रुहेलखण्ड विश्वविद्यालय
बरेली, उ. प्र.

प्रस्तुत अध्ययन में गतिनिर्धारक विद्यालयों का तात्पर्य स्थापित आवासीय एवं निःशुल्क जवाहर नवोदय विद्यालयों से है। इस लेख में लेखक ने यह अध्ययन करने की चेष्टा की है कि इन विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों का शैक्षिक आकांक्षा स्तर में लिंग भेद, शहर/ग्रामीण पारिवारिक पृष्ठभूमि तथा कला/विज्ञान वर्ग के आधार पर अंतर है या नहीं। इसके निष्कर्ष अन्य प्रकार के विद्यालयों के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर से संबंधित अध्ययनों के निष्कर्षों से भिन्न हैं।

शिक्षा मानव जीवन के विकास की आधार शिला है। शिक्षा से ही व्यक्ति की पहचान एक बौद्धिक एवं सुसंस्कृत मानव के रूप में होती है। मनुष्य में सामाजिक गुणों को विकसित करने एवं उसके दृष्टिकोण को विस्तृत बनाने में शिक्षा की महती भूमिका को अस्वीकार नहीं किया जा सकता। शिक्षा एक ऐसा आधार है, जिस पर किसी समाज या राष्ट्र की प्रगति निर्भर करती है। राष्ट्रीय विकास में शिक्षा की महती भूमिका को स्वीकार करते हुए कोठारी कमीशन ने कहा है कि "भारत के भाग्य का निर्माण इस समय उसके अध्ययन कक्षों में हो रहा है। स्कूल से निकलने वाले विद्यार्थियों की योग्यता और संख्या पर ही राष्ट्रीय पुनर्निर्माण के इस महत्वपूर्ण कार्य की सफलता निर्भर करेगी जिसका प्रमुख लक्ष्य हमारे रहन-सहन के स्तर को ऊंचा उठाना है।''

शिक्षा को सर्वसुलभ बनाने एवं इसकी गुणवत्ता में बृद्धि हेतु समय-समय पर गठित विभिन्न आयोगों द्वारा सुझाव दिए गए हैं इन सुझावों के क्रियान्वयन का प्रयास भी किया गया है। जिससे बिना किसी बाधा के प्रत्येक व्यक्ति को शिक्षा के माध्यम से अपने समुचित विकास का अवसर उपलब्ध हो सके। इसके बावजूद आज भी शिक्षा की गुणवत्ता में एकरूपता लाने एवं इसे सर्वसुलभ बनाने के लक्ष्य को प्राप्त नहीं किया जा सका। परिणामतः अनेक प्रतिभाशाली बालक एवं बालिकाएं समुचित शैक्षिक सुविधाओं के अभाव में अपनी प्रतिभा के विकास से वंचित होते जा रहे हैं। इस तथ्य को दृष्टिगत रखते हुए राष्ट्रीय शिक्षा नीति 1986 में इस बात पर जोर दिया गया कि "जिन बच्चों में विशेष प्रतिभा या अभिरुचि हो, उन्हें अच्छी शिक्षा उपलब्ध करवाकर अधिक तेज़ी से आगे बढ़ने के अवसर दिए जाने चाहिए। उनकी आर्थिक स्थिति जैसी भी हो, उन्हें ऐसे अवसर मिलने ही चाहिए।'' इन्हीं उद्देश्यों की पूर्ति हेतु आवासीय एवं निःशुल्क गतिनिर्धारक विद्यालयों की स्थापना का सुझाव दिया गया। इन विद्यालयों के अनेक उद्देश्यों में एक प्रमुख उद्देश्य 'ग्रामीण क्षेत्रों तथा समाज के कमज़ोर वर्ग में पाए जाने वाले प्रतिभावान विद्यार्थियों को प्रोत्साहित करना, प्रतिभावान विद्यार्थियों के सम्पूर्ण विकास के लिए उत्तम आधुनिक शिक्षा उपलब्ध कराना है।' इसकी पृष्ठभूमि में यह विचार है कि निर्धनता एवं अच्छे विद्यालयों की अनुपलब्धता के कारण कोई भी प्रतिभावान बालक अपने विकास के अवसर से वंचित न रह जाए।

राष्ट्रीय शिक्षा नीति 1986 के सुझावों के अनुसार ही गतिनिर्धारक विद्यालयों के रूप में जवाहर नवोदय विद्यालयों के नाम से आज भारत के 23 राज्यों एवं 7 संघ शासित प्रदेशों

में कुल 388 विद्यालय कार्यरत हैं। इन विद्यालयों में अध्ययन हेतु विद्यार्थियों का चयन प्रवेश परीक्षा के आधार पर होता है जिसमें अधिकांश स्थान ग्रामीण क्षेत्र में निवास करने वाले प्राथमिक पाठशाला से कक्षा 5 उत्तीर्ण करने वाले विद्यार्थियों के लिए आरक्षित होता है। ऐसा भी प्रयास किया जाता है कि इन विद्यार्थियों में कम से कम एक तिहाई बालिकाओं को प्रवेश मिल जाए। ये विद्यालय निःशुल्क एवं आवासीय हैं। अतः इन विद्यालयों में अध्ययन करने वाले विद्यार्थियों की सामाजिक, आर्थिक एवं पारिवारिक पृष्ठभूमि में विविधता का पाया जाना स्वाभाविक है। विभिन्न अध्ययनों के परिणाम ऐसा दर्शाते हैं कि ये सभी कारक किसी न किसी प्रकार से विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर को प्रभावित करते हैं। अतः यह जानने की आवश्यकता प्रतीत हुई कि इन गतिनिर्धारक विद्यालयों के उन विद्यार्थियों में जिन्होंने यहां पर अध्ययन करते हुए तीन-चार वर्ष व्यतीत कर लिए हैं और जिन्हें एक जैसी उत्कृष्ट शैक्षिक सुविधाएं उपलब्ध हैं, उनका शैक्षिक आकांक्षा स्तर कैसा है। इनके शैक्षिक आकांक्षा स्तर में लिंग भेद और पारिवारिक पृष्ठभूमि (शहरी / ग्रामीण) इत्यादि के आधार पर अंतर है अथवा नहीं?

उपलब्ध तत्संबंधी साहित्य पर दृष्टिपात करने से विदित होता है कि विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर से संबंधित कुछ अध्ययन हुए हैं, यथाविष्ट (1972) ने अपने अध्ययन में पाया कि छात्रों की अपेक्षा छात्राओं का शैक्षिक आकांक्षा स्तर कम था। भण्डारकर (1977) ने निष्कर्ष निकाला कि क्षेत्र तथा घर के वातावरण का शैक्षिक एवं व्यावसायिक आकांक्षा स्तर पर प्रभाव पड़ता है। साधना कुमारी (1981) ने अपने अध्ययन में पाया कि छात्र एवं छात्राओं के आकांक्षा स्तर में सार्थक अंतर है। जसूजा (1983) ने निष्कर्ष निकाला कि लिंग के आधार पर विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर को जानने का प्रयास किया गया है, किन्तु इनमें से कोई अध्ययन ऐसा नहीं है, जो गतिनिर्धारक विद्यालयों के विद्यार्थियों से संबंधित हो। अतः इस जिज्ञासा की पूर्ति हेतु अध्ययन किया गया कि इस विशिष्ट प्रकार के उत्कृष्ट शैक्षिक सुविधाओं से युक्त निःशुल्क एवं आवासीय विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों का शैक्षिक आकांक्षा स्तर कैसा है इनके शैक्षिक आकांक्षा स्तर में लिंग भेद तथा शहरी एवं ग्रामीण पारिवारिक पृष्ठभूमि के आधार पर विभिन्नता है अथवा नहीं ?

## पत्रों की परिभाषा

प्रस्तुत अध्ययन में गतिनिर्धारक विद्यालयों का तात्पर्य राष्ट्रीय शिक्षा नीति 1986 के सुझावों के अनुरूप स्थापित आवासीय एवं निःशुल्क जवाहर नवोदय विद्यालयों से है जिनका संचालन नवोदय विद्यालय समिति करती है। इस अध्ययन में विद्यार्थियों का तात्पर्य सत्र 1994-95 में इन्हीं विद्यालयों में कक्षा 9 एवं 10 में अध्ययन करने वाले विद्यार्थियों से है। इसी क्रम में शैक्षिक आकांक्षा स्तर को एक प्रकार की संज्ञानात्मक अभिप्रेरणा के रूप में स्वीकार किया गया है। इसमें व्यक्ति अपने कार्य करने के अनुमान के आधार पर एक निश्चित शैक्षिक स्तर को प्राप्त करने की प्रत्याशा रखता है।

## अध्ययन के उद्देश्य

- ❑ गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर की जानकारी प्राप्त करना।
- ❑ शहरी एवं ग्रामीण पारिवारिक पृष्ठभूमि के आधार पर गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का अध्ययन करना।
- ❑ लिंग भेद के आधार पर गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का अध्ययन करना।
- ❑ गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का कला एवं विज्ञान वर्ग के आधार पर अध्ययन करना।

## परिकल्पना

- ❑ शहरी एवं ग्रामीण पारिवारिक पृष्ठभूमि के आधार पर गतिनिर्धारक विद्यालयों के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में अंतर नहीं है।
- ❑ गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों का शैक्षिक आकांक्षा स्तर लिंग भेद से प्रभावित नहीं है।
- ❑ गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत कला एवं

विज्ञान वर्ग के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में अंतर नहीं है।

## अध्ययन विधि

प्रस्तुत अध्ययन में शोध की वर्णनात्मक विधि को अपनाया गया है। इस अध्ययन में पांच गतिनिर्धारक विद्यालयों के सत्र 1994-95 में कक्षा 9 व 10 में अध्ययनरत समस्त विद्यार्थियों को समग्र या जनसंख्या माना है। इनमें से 200 विद्यार्थियों का चयन सोद्देश्य न्यादर्शन विधि द्वारा न्यादर्श के रूप में किया गया है। इसमें 150 विद्यार्थी ग्रामीण तथा 50 विद्यार्थी शहरी पारिवारिक पृष्ठभूमि के हैं।

प्रस्तुत अध्ययन में दत्त संकलन हेतु वी.पी. शर्मा और अनुराधा गुप्ता द्वारा निर्मित शैक्षिक आकांक्षा मापनी (फार्म पी) को प्रयोग में लाया गया है। प्रदत्तों से निष्कर्ष निकालने हेतु मध्यमान, मानक विचलन और टी-मान की गणना की गई है।

## विश्लेषण, व्याख्या एवं परिणाम

तालिका 1 पर दृष्टिपात करने से विदित होता है कि गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत कुल विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का मध्यमान 27.48 एवं मानक विचलन 5.74 पाया गया। यह अध्ययन विद्यार्थियों के उच्च शैक्षिक आकांक्षा स्तर का द्योतक है। तालिका 1 से ही विदित होता है कि गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत शहरी एवं ग्रामीण पारिवारिक पृष्ठभूमि के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का मध्यमान क्रमशः 27.90 एवं 27.33 तथा मानक विचलन क्रमशः 5.81 एवं 5.72 पाया गया। इससे स्पष्ट होता है कि शहरी पारिवारिक पृष्ठभूमि के विद्यार्थियों का शैक्षिक आकांक्षा स्तर ग्रामीण पारिवारिक पृष्ठभूमि के विद्यार्थियों का शैक्षिक आकांक्षा स्तर से अच्छा था, साथ ही शहरी पारिवारिक पृष्ठभूमि के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा का स्तर में ग्रामीण पारिवारिक पृष्ठभूमि के विद्यार्थियों की अपेक्षा अधिक असमानता थी। इन दोनों समूहों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर

**तालिका 1**

**गतिनिर्धारक विद्यालयों के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का विवरण**

| समूह का नाम | विद्यार्थियों की संख्या | मध्यमान | मानक विचलन | टी-मान |
|---|---|---|---|---|
| ग्रामीण विद्यार्थी | 150 | 27.33 | 5.72 | 0.61 |
| शहरी विद्यार्थी | 50 | 27.90 | 5.81 | |
| कुल विद्यार्थी | 200 | 27.48 | 5.74 | |

**तालिका 2**

**लिंग भेद के आधार पर गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का विवरण**

| समूह का नाम | विद्यार्थियों की संख्या | मध्यमान | मानक विचलन | टी-मान |
|---|---|---|---|---|
| छात्र | 122 | 26.84 | 5.76 | 1.95 |
| छात्राएं | 78 | 28.41 | 5.48 | |

का मध्यमान, विद्यार्थियों के उच्च शैक्षिक आकांक्षा स्तर को व्यक्त करता है। इन दोनों समूहों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का टी-मान 0.61 पाया गया। यह टी-मान 0.05 स्तर पर सार्थक नहीं है। अत: शून्य परिकल्पना अस्वीकार नहीं की गई और इससे यह निष्कर्ष निकला कि गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में उनके शहरी/ग्रामीण पारिवारिक पृष्ठभूमि के आधार पर अंतर नहीं है।

तालिका 2 को देखने से विदित होता है कि गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत छात्रों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का मध्यमान एवं मानक विचलन क्रमश: 26.84 एवं 5.76 तथा छात्राओं के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का मध्यमान एवं मानक विचलन क्रमश: 28.41 एवं 5.48 पाया गया। इससे स्पष्ट होता है कि छात्राओं के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में छात्रों की अपेक्षा अधिक समानता थी। छात्रों एवं छात्राओं दोनों ही समूहों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का यह मध्यमान इनके उच्च शैक्षिक आकांक्षा स्तर का द्योतक है। इन दोनों समूहों के बीच टी-मान 1.95 पाया गया। यह टी-मान 0.05 स्तर पर सार्थक नहीं है। फलत: शून्य परिकल्पना अस्वीकार नहीं की गई। इससे यह निष्कर्ष निकला कि गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में लिंग भेद के आधार पर अंतर नहीं है।

तालिका 3 से ज्ञात होता है कि गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत कला वर्ग के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का मध्यमान 27.42 विज्ञान वर्ग के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर के मध्यमान 27.63 से कम एवं मानक विचलन 5.79, 5.64 से अधिक पाया गया। अत: स्पष्ट है कि विज्ञान वर्ग के विद्यार्थियों का शैक्षिक आकांक्षा स्तर कला वर्ग के विद्यार्थियों से अधिक था, साथ ही विज्ञान वर्ग के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर मे कला वर्ग के विद्यार्थियों की अपेक्षा कम असमानता थी। इन दोनों समूहों के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का मध्यमान, उच्च शैक्षिक आकांक्षा स्तर का द्योतक है इन दोनों समूहों के मध्य टी-मान 0.32 पाया गया। यह टी-मान 0.05 स्तर पर सार्थक नहीं है। अत: शून्य परिकल्पना अस्वीकार नहीं की गई। इससे यह निष्कर्ष निकला कि गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत कला एवं विज्ञान वर्ग के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में समानता थी।

## निष्कर्ष

- गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों का शैक्षिक आकांक्षा स्तर उच्च था।
- ग्रामीण तथा शहरी पारिवारिक पृष्ठभूमि के आधार पर गतिनिर्धारक विद्यालयों के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में असमानता नहीं थी।
- लिंग भेद के आधार पर गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में अंतर नहीं था।
- गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत कला एवं विज्ञान वर्ग के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में असमानता नहीं थी।

**तालिका 3**

**गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत कला एवं विज्ञान वर्ग के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर का विवरण**

| समूह का नाम | विद्यार्थियों की संख्या | मध्यमान | मानक विचलन | टी-मान |
|---|---|---|---|---|
| कला वर्ग | 120 | 27.42 | 5.79 | 0.32 |
| विज्ञान वर्ग | 80 | 27.63 | 5.64 | |

## सुझाव

प्रस्तुत अध्ययन के निष्कर्षों से विदित होता है कि गतिनिर्धारक विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों का शैक्षिक आकांक्षा स्तर उच्च है। साथ ही इन विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्ष स्तर में लिंग भेद, शहरी/ग्रामीण पारिवारिक पृष्ठभूमि तथा कला/विज्ञान वर्ग के आधार पर अंतर नहीं है। इससे यह संकेत मिलता है कि गतिनिर्धारक विद्यालयों की स्थापना के पीछे जो एक उद्देश्य यह था कि जिन बालकों में विशेष प्रतिभाएं हैं, उनकी पारिवारिक एवं आर्थिक स्थिति जैसी भी हो, उन्हें आगे बढ़ने का अवसर दिया जाना चाहिए, इस लक्ष्य की प्राप्त की ओर ये विद्यालय अग्रसर हैं। अत: आवश्यकता इस बात की है कि इन विद्यालयों में अध्ययनरत विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर के अनुरूप उपलब्धि स्तर को लाने हेतु हर संभव प्रयास किया जाना चाहिए। गतिनिर्धारक विद्यालय लक्ष्य प्राप्ति की ओर अग्रसर हैं, अत: यथासंभव अधिक से अधिक गतिनिर्धारक विद्यालयों की स्थापना की जानी चाहिए। साथ ही इन विद्यालयों की सुविधाओं में विस्तार करके विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर को और उच्च बनाने एवं उसके अनुरूप उपलब्धि स्तर को प्राप्त करने का प्रयास किया जाना चाहिए।

गतिनिर्धारक विद्यालयों के अतिरिक्त अन्य प्रकार के विद्यालयों के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर से संबंधित जो अध्ययन हुए हैं, उनके निष्कर्ष इस अध्ययन के निष्कर्षों से भिन्न हैं। यथा - साधना कुमारी, जसूजा तथा विष्ट ने अपने अध्ययनों में पाया कि लिंग भेद के आधार पर विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में अंतर है। भण्डारकार ने निष्कर्ष निकाला कि घर एवं क्षेत्र के वातावरण का शैक्षिक एवं व्यावसायिक आकांक्षा स्तर पर प्रभाव पड़ता है। इससे स्पष्ट होता है कि इन विद्यालयों के विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में अंतर है। अत: प्रयास किया जाना चाहिए कि अन्य प्रकार के विद्यालय गतिनिर्धारक विद्यालयों को आदर्श के रूप में स्वीकार कर लें और इनसे प्रेरित होकर यथासंभव अपने विद्यालयों में भी ऐसा वातावरण बनाने की ओर अग्रसर हों। इससे ये विद्यालय विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर को उच्च बनाने, विभिन्न आधारों पर विद्यार्थियों के शैक्षिक आकांक्षा स्तर में व्याप्त असामानता को दूर करने तथा शैक्षिक आकांक्षा स्तर के अनुरूप उपलब्धि स्तर को लाने में सक्षम हो सकेंगे। ❑❑

## संदर्भ


1. **कोठारी कमीशन**, संदर्भ एच. एस. बघेला, आगरा: हरप्रसाद भार्गव, 1985 पृ.-40.
2. राष्ट्रीय शिक्षा नीति - 1986, नई दिल्ली : मानव संसाधन विकास मंत्रालय, भारत सरकार, पृ.-10.
3. नवोदय विद्यालय समिति, जवाहर नवोदय विद्यलय चयन परीक्षा हेतु विवरणिका, दिल्ली : मानव संसाधन विकास मंत्रालय, भारत सरकार (शिक्षा विभाग), 1995, पृ.-3.
4. बिष्ट (1972) बुच, एम. बी., **सेकेन्ड सर्वे आफ रिसर्च इन एजूकेशन,** बड़ौदा : सोसायटी फपार एजूकेशनल रिसर्च एण्ड डेवलपमेंट, 1979.
5. पेण्डारकर (1977) संदर्भ बुच, एम. बी., **आफ रिसर्च इन एजूकेशन,** न्यू देहली: एन. सी. ई. आर. टी.. 1987, पृ. 171.
6. साधना कुमारी (1980) : संदर्भ बुच, पृ. 405.
7. जसूजा (1983) **फोर्थ सर्वे आफ रिसर्च इन एजूकेशन,** न्यू देहली : एन. सी. ई. आर. टी., 1991, पृ. 825.

# सामाजिक मूल्य निर्माण एवं पाठ्य पुस्तकें

हरिश्चंद्र व्यास

प्राध्यापक
राजकीय उच्च अध्ययन शिक्षा संस्थान
बीकानेर - 334001

यदि कहा जाए कि आज की शिक्षा प्रणाली परीक्षा और पाठ्य पुस्तकों पर आधारिल है तो अतिशयोक्ति न होगी। स्वतंत्र भारत में पाठ्य पुस्तकों के निर्माण, उनकी प्रामाणिकता, आकर्षण, पठन-सुलभता तथा सुग्राह्यता को लेकर अनेक गवेषणाएं हुई हैं। विभिन्न स्तरों पर विचार विमर्श के फलस्वरूप पाठ्य पुस्तकों में विषय वस्तु, प्रस्तुतीकरण तथा बाह्य आवरण की दृष्टि से अनेक नए प्रयोग किए गए हैं ताकि उन्हें विचारों के आदान-प्रदान का सशक्त माध्यम बनाया जा सके । प्रस्तुत लेख में लेखक ने विविध उदाहरणों द्वारा यह स्थापित करने का प्रयास किया है कि किस प्रकार विद्यालय स्तर पर प्रचलित हमारी पाठ्य पुस्तकें अपनी विषय वस्तु के माध्यम से छात्रों में सामाजिक मूल्यों के निर्माण में महत्वपूर्ण भूमिका निभा रही हैं ।

शताब्दियों की अग्नि परीक्षा में खरे उतरने वाले मूल्य ही शाश्वत और चिरंतन होते हैं। वे कल भी प्रासंगिक रहेंगे। ये मूल्य मानवता की मणियां हैं, आत्मा के वैभव हैं और दिव्यता के प्रकाश स्तंभ हैं। शिक्षा का सरोकार समाज से है। यदि उसे इन जीवन मूल्यों का सहारा मिल जाए तो उसके नाभिकुण्ड में अमृत छलक उठेगा । ऐसी शिक्षा पीढ़ियों को संस्कारित कर सकती है ।

शैशव में बच्चे का मन एकदम निर्मल होता है- एक कंचनवर्णी झील की तरह। न इसमें कीचड़ होता है और न जलकुंभी। साफ स्फटिक होता है उसका मन। उसमें ताज़गी,ऊर्जा, जिज्ञासा होती है और वह संसार को समझना चाहता है । इस समय कच्ची मिट्टी में जो संस्कार पड़ जाएं, वे जीवनपर्यन्त बनें रहते हैं। यदि उसके मानस पर सत्य,प्रेम, परोपकार और अहिंसा की छाप पड़ जाए ; नम्रता पवित्रता और सहानुभूति का अंकन हो जाए ; सेवा,सादगी और करुणा जैसी भावनाएं अंकुरित हो जाएं ; देश-प्रेम, त्याग और बलिदान जैसे विचार घर कर लें तो ये संस्कार अल्पकालिक न होकर दीर्घजीवी होंगे ; जीवनपर्यंत उसका साथ देंगे । ये वे मानव मूल्य हैं जिनका कोई विकल्प नहीं । बच्चे के विकास के साथ-साथ मूल्यों के चिंतन का भी विकास होता है। मूल्यों की तालिका इतनी महत्वपूर्ण नहीं है जितनी आस्थाएं हैं और जब आस्था होगी तो बच्चा हो, किशोर हो या युवा – वह हमारी सांस्कृतिक धरोहर को सर्वोच्च सम्मान देगा ; लोकतंत्र और धर्म निरपेक्षता की भावनाओं को अपनाएगा ; स्त्री-पुरुषों के बीच समानता के भाव रखेगा ; सामाजिक समरसता और सीमित परिवार का पक्षधर बनेगा , वैज्ञानिक दृष्टि रखेगा और पर्यावरण के संरक्षण के लिए हर संभव चेष्टा करेगा । शांति, सहचर्य और विश्व कल्याण उसके आदर्श होंगे ।

प्रश्न उठता है कि क्या पाठ्य पुस्तकें इन जीवन मूल्यों का संचार करने में समर्थ हैं ? और यदि हैं तो किस हद तक? उनकी पहुंच कहां तक हैं और वे कहाँ तक बच्चों को प्रभावित कर सकती हैं? सवाल पाठ्य पुस्तकों की सामर्थ्य का है । पलट कर जवाब दिया जा सकता है कि यदि अन्य (श्रेष्ठ) पुस्तकें ऐसा कर सकती हैं तो पाठ्य पुस्तकें क्यों नहीं कर सकतीं? उनमें कुछ ऐसी विशेषताएं हैं जो अन्य पुस्तकों में प्राय: नहीं होतीं । एक तो यह कि वे सर्वसुलभ हैं ; गांव-गांव, ढाणी-ढाणी में बच्चे -बच्चे के हाथ में है । प्रसार और प्रभाव साथ-साथ नहीं चल सकते हों ; ऐसी तो कोई बात नहीं है। बात तो पाठ्य सामग्री की है ; प्रस्तुति की है। वह अच्छी हो तो प्रभाव भी वैसा ही होगा और यदि अच्छी न हो तो पाठ्य-पुस्तक

ही क्यों, कोई भी पुस्तक प्रभाव नहीं डाल सकती। दूसरी विशेषता इनके चयन को लेकर है। इन्हें बड़ी सावधानी से लिखा जाता है, समय और समाज की मांग को ध्यान में रखा जाता है, लेखन के बाद संशोधन होता है, बारीकी से मूल्यांकन किया जाता है और तब बच्चों के हाथ में थमाया जाता है। छपने के बाद भी यदि बदलाव की आवश्यकता हो तो नए संस्करण में संशोधन, परिवर्तन और परिवर्द्धन भी किए जाते हैं। छान-बीनकर और सूक्ष्म अवलोकन करके वे सारे अंश निकाल दिए जाते हैं जो किसी भी शाश्वत जीवन मूल्य के विरोध में हल्की सी ध्वनि भी पैदा करते हों। राष्ट्रीय शिक्षा नीति (1986) के लागू होने के बाद तो देशभर की पाठ्य पुस्तकों का एक ऐसा बारीक मूल्यांकन किया गया है जो उन्हें संगति और प्रामाणिकता देने वाला हो। अन्य पुस्तकों के साथ ऐसा नहीं है।

तीसरी विशेषता यह है कि पाठ्य पुस्तकों के लिए कोई भी सरकार देश की जनता के प्रति जवाबदेह है जबकि अन्य पुस्तकों पर यह पाबंदी नहीं होती । पाठ्य पुस्तकें अपेक्षाकृत सस्ती होती हैं। इन्हें सचित्र और रोचक बनाने के प्रयास बराबर चलते रहते हैं। कहीं बोझिल न हो जाएं, इसके लिए सावधानी बरती जाती है और जरूरत पड़े तो गुणवत्ता के आधार पर एक से अधिक पाठ्य पुस्तकें भी लागू की जाती हैं ताकि बच्चों को विकल्प की सुविधा रह सके। इन सभी मर्यादाओं में से निकल कर जो पाठ्य पुस्तकें सामने आती हैं क्या वे जीवन मूल्यों से विलग रह सकती हैं ? ऐसी कौन सी पाठ्य पुस्तक हो सकती है भला,जो सत्य,प्रेम और देशभक्ति के स्थान पर झूठ, द्वेष और देशद्रोह की भावना फैलाती हो, ईमानदारी की जगह बेईमानी का पक्ष लेती हो अथवा लोभ, क्रोध, दंभ और दुष्टता को आदर्श मानकर चलती हो। फिर यह बावेला क्यों है कि पाठ्य पुस्तकें जीवन मूल्यों का संचरण नहीं करतीं। यदि नहीं कर सकती तो दोष पुस्तकों से कहीं ज्यादा प्रणाली का है, परिवेश का है, परिस्थितियों का है।

आज़ादी की लड़ाई के लिए पूरा देश जाग गया था। क्या पाठ्य पुस्तकों का उसमें कोई सहयोग नहीं था ? क्या कारण है कि लोग आज तक रवीन्द्रनाथ टैगोर द्वारा लिखी गई बंग्ला की पाठ्य पुस्तकों को याद करते हैं? चक्रवर्ती की गणित,नेशफील्ड की ग्रामर, उडले स्टाम्प की भूगोल, हॉल और स्टीवन्स की ज्योमिति, नोबेल पुरस्कार विजेता पॉल सेमुअलसन के अर्थशास्त्र और दूसरे नोबेल पुरस्कार विजेता फेमैन के भौतिक शास्त्र को लोग क्यों याद करते हैं ? ये सारी किताबें हिन्दी भाषा में नहीं हैं। हिंदी माध्यम की अनेक ऐसी पाठ्य पुस्तकें हैं जिनका नाम स्मरण करते ही हमारी आँखों में चमक आ जाती है । पाठ्य पुस्तकों की आलोचना भले ही कर लें - और वह आलोचना सही भी हो सकती है-पर संसार का एक भी सभ्य देश ऐसा नहीं है जहां पाठ्य पुस्तकें न हों। जापान की पाठ्य पुस्तकें यदि देशप्रेम की भावना कूट-कूट कर भर सकती हैं तो भारत की पाठ्य पुस्तकें भला ऐसा क्यों नहीं कर सकतीं ?

अब व्यावहारिक पक्ष पर आया जाए। पहले भाषा, गणित, सामाजिक ज्ञान और सामान्य विज्ञान की बात करें। उदाहरण देने से पहले मोटे तौर पर संक्षेप में कहा जा सकता है कि भाषा की पाठ्य पुस्तकें हमारी संवेदना का विस्तार करती हैं। विज्ञान की पुस्तकें अनुभव के नए क्षितिज खोलती हैं। प्रयोगधर्मिता और सत्य की शोध की भावनाएं भरती हैं। गणित की पाठ्य पुस्तकें तार्किकता की ओर ले जाती हैं। इतिहास की पुस्तकें दृष्टि की प्रखरता,भूगोल की पुस्तकें एक विश्व-परिवार के प्रति आस्था,नागरिक शास्त्र की पुस्तकें दायित्व बोध और देशप्रेम की भावना तथा पर्यावरण ज्ञान की पुस्तकें चराचर सृष्टि,जीव-जगत और वनस्पति जगत के साथ मानव जीवन के संबंधों को उजागर करती हैं । ये सब कहीं न कहीं किसी न किसी प्रकार से जीवन मूल्यों से जुड़ी हुई हैं । जीवन मूल्य एक मधुवृक्ष के समान हैं और शिक्षा का काम उसकी जड़ों को सींचना और उसे पल्लवित किये रखना है। यह सद्काम पाठ्य पुस्तकों के माध्यम से संभव है। उन्हें ही यह बीड़ा उठाना है कि मशीनी युग में रहते-रहते इंसान की सोच भी कहीं यंत्रवत न बन जाए ; वह मूल्यों से विरक्त होकर कहीं आत्मकेन्द्रित न हो जाए और सांस्कृतिक विभिन्नता के देश में कहीं सांस्कृतिक दरिद्रता न फैल जाए।

भाषा की पाठ्य पुस्तकों पर बात करते समय सबसे पहले प्राथमिकी पर ध्यान जाता है। बच्चों के सामने अक्षरों के फाटक खुलते ही 'अ' से अनार, 'आ' से आम, 'इ' से इमली, 'ई' से ईख, 'म' से मछली, 'झ' से झरना आदि आ जाता है । पर्यावरण की यात्रा तो यहीं से शुरू हो जाती है। बच्चे

के सामने जलचर,नभचर और थलचर सभी हैं, पेड़-पौधे और फल-फूल हैं, पहाड़, नदियां और झरने हैं और इन सबके बीच वह अपने मन को इन सबके साथ जोड़ता चला जाता है। उसकी संवेदना का, उसकी करुणा का विस्तार होता जाता है। मेरे सामने हिंदी भाषा की एक पुस्तक है – कक्षा छह की। इसमें 'जन-जन भारत' (सुमित्रानंदन पंत), 'शहीदों के खूनी हस्ताक्षर' (गोपाल प्रसाद व्यास) और 'झांसी की रानी' (सुभद्रा कुमारी चौहान) की कविताएं हैं। क्या इन कविताओं के माध्यम से देशप्रेम, त्याग, उत्सर्ग, साहस, निर्भयता, आत्मविश्वास और स्वातंत्र्य प्रेम जैसे जीवन मूल्यों का विकास नहीं होता ? सूरदास का पद - ' कृष्ण का बालपन' क्या वात्सल्य भाव पैदा करने में समर्थ नहीं है ? सांप्रदायिक सद्भाव और मैत्री की दृष्टि से प्रेमचंद की कहानी 'ईदगाह' दी गई है। पर्यावरण का पक्ष 'वर्षा की विदाई', 'मैं पेड़ हूँ' और 'गिल्लू' (महादेवी वर्मा) में उजागर हुआ है जो उदारता, त्याग और सेवा जैसे जीवन मूल्यों को विकसित करता है। इस पुस्तक में गुरु नानक,भगवान बुद्ध और संत तिरूवल्लुवर के प्रेरक प्रसंग हैं, उत्तरी ध्रुव पर विजय जैसी साहसिक यात्रा का वृत्तांत है , हार या जीत संबंधी अशोक के प्रायश्चित का नाटक है, स्वावलंबी बनो जैसे पाठ है तथा ओलंम्पिक की कहानी जैसी खेल कथा है। क्या ये पाठ बच्चों में अहिंसा, अपरिग्रह, ईमानदारी, प्रेम, करुणा, उदारता, दृढ़ता, साहस, सहिष्णुता,क्षमा और स्वावलंबन के भाव नहीं भरते ? इसके अलावा इस पुस्तक में और कुछ नहीं है। भाषा की पुस्तकों का यह तो एक नमूना मात्र है।

गणित वस्तुनिष्ठता और तार्किकता का विकास करता है। किसी जमाने में ऐसे प्रश्न आते थे - दस आदमी अगर इतना काम करते हों जितना 15 औरतें करती हैं तो बताओ 18 आदमी कितनी औरतों के बराबर काम करेंगे ? यह प्रश्न स्त्री और पुरुषों में असमानता की बात करता है। आज किसी भी गणित की पुस्तक में ऐसे सवाल नहीं आते। मैंने कई गणित की पुस्तकें देखी हैं जिनमें जनसंख्या वृद्धि पर प्रश्न हैं, स्वरोज़गार पर प्रश्न हैं,। पर्यावरण (पशु-पक्षियों, पेड़ों ) संबंधी सवाल हैं । क्या ये पुस्तकें जीवन मूल्यों की दृष्टि से नहीं लिखी गई हैं ?

विज्ञान की पाठ्य पुस्तकें जिज्ञासा,सत्य का शोध, नियमितता और सृजनशीलता के जीवन मूल्यों पर आधारित रहती हैं। मानवता का कल्याण इनका प्रमुख लक्ष्य है। उदाहरण दें तो अनेक हैं। वैसे ये तथ्य अपने आप में 'स्वयं सिद्ध' हैं और यह सब जानते हैं कि जीवन के प्रति वैज्ञानिक दृष्टि के विकास में विज्ञान की पुस्तकें कितनी समर्थ हैं। भूगोल में एक ही पृथ्वी और एक ही आकाश है। विश्व अपने आप में एक परिवार है। ये सब हमें जीवन मूल्यों से जोड़ने वाली बातें हैं। इतिहास के शिवाजी हों या राणा प्रताप, अकबर हो या अशोक, राजा राममोहन राय हो या स्वामी दयानंद, महात्मा गांधी हो या बाल गंगाधर तिलक - हमारे सामने जीवन मूल्यों के अंबार खड़े कर देते हैं। कहीं दृढ़ता ,धैर्य, सदाचार और समानता के भाव सामने आते हैं तो कहीं ईमानदारी, आत्मानुशासन, और गतिशीलता है, कहीं देशप्रेम और उत्सर्ग है तो कहीं समाजसेवा और श्रमनिष्ठा है । बालक के मानस पटल पर ये मूल्य अपना स्थाई अंकन कर सकते हैं। नागरिक शास्त्र उत्तरदायित्व, प्रजातंत्र और विश्व बंधुत्व के प्रति हमें उन्मुख करता है । संस्कृत और अंग्रेजी के कुछ पाठों के शीर्षक देखिए - 'भारतस्य महापुरूषाः' 'नागरिकानां कर्त्तव्यानि, 'आदर्श परिवार', 'मित्र संलाप', 'पर्यावरण प्रदूषण' आदि तथा दूसरी ओर 'लिटल गर्ल्स वाइज़र दैन मैन' (टॉलस्टॉय) 'द पोस्ट मास्टर' (टैगोर) 'ए जर्नी टु मून' 'लैटर टू चिल्ड्रन ऑफ इंडिया' (नेहरू) आदि। यदि ये पाठ भी जीवन मूल्यों का विकास नहीं कर सकते तो भला कौन से पाठ कर सकेंगे?

मूल्य जब तक मन में न रमे, आत्मा का साक्षात्कार न करें तब तक उनका कोई मूल्य नहीं होता। यही कारण है कि पाठ्य पुस्तकों में उपदेशों के स्थान पर पाठ्य सामग्री में से ही मूल्य निसृत हों- ऐसी चेष्टा रहती है। यदि कहीं नहीं है तो होना चाहिए क्योंकि मूल्य न तो थोपे जा सकते हैं और न पदार्थ की तरह हस्तांतरित ही किए जा सकते हैं। धरती पवित्र होती है तो बीज अंकुरित हुए बिना नहीं रह सकता। गंगोत्री से जो भी गंगा निकलेगी वह कल्याण ही करेगी। ऐसे में पाठ्य पुस्तकों की उपादेयता और बढ़ जाती है। तभी वे डॉ. राधाकृष्णन की उस भावना की कद्र कर सकेंगी जो इन शब्दों में व्याख्यित है - "जो भी शिक्षा दी जा रही है उसे व्यापक ही नहीं गहरा भी होना चाहिए। हममें गहराई की कमी है। हम चाहे विद्वान या कुशल व्यक्ति क्यों

न बन जाएं लेकिन यदि हमारे सामने कोई उद्देश्य नहीं होगा तो, हमारा जीवन कटुता, अंधकार और गलतियों से भरा होगा।" शिक्षा की गहराई , और जीवन का उद्देश्य. जीवन मूल्यों से जुड़ी हुई बातें हैं।

राधाकृष्णन आयोग ने छात्र-छात्राओं को बुद्ध, ईसा, मोहम्मद, कन्फुशियस, बोरेस्टर, सुकरात, कबीर, नानक आदि के बारे में परिचय कराने तथा विश्व के महान ग्रंथों की जानकारी देने आदि का परामर्श दिया था। माध्यमिक शिक्षा आयोग ने इतिहास शिक्षण में विश्व के महान धर्मों और ग्रंथों की जानकारी देने की बात कही। श्रीयुत श्री प्रकाश समिति ने पूर्व प्राथमिक से लेकर शिक्षा के सभी सोपानों पर जीवन मूल्यों के समावेश की अनुशंसा की। नई शिक्षा नीति (1986) ने तो यहां तक माना है कि समूची शिक्षा ही नैतिकता (जीवन मूल्यों) की शिक्षा है। उसके अनुसार जो (बातें) हमारी राष्ट्रीय धरोहर, राष्ट्रीय लक्ष्य और वैश्विक अवबोध पर आधारित हैं शिक्षा में उन्ही बिंदुओं को प्राथमिकता देनी चाहिए।

पाठ्य पुस्तकों को इन सभी मानकों पर खरा उतरना हैं। यदि नहीं उतर पाईं तो इतिहास, युग और भविष्य कोई भी उन्हें क्षमा नहीं करेगा। ❑❑



बच्चा ऐसी पुस्तक है जिसे शिक्षक को आद्यंत पढ़ना पड़ता है।

❑ रूसो

# बालक के सर्वांगीण विकास में स्काउटिंग का योगदान

रमेशचंद्र पारीक

केंद्रीय विद्यालय संख्या 1
मोती डूंगरी, अलवर, राजस्थान

छात्र विद्यालय में रहकर अनेक चारित्रिक गुणों एवं अवगुणों को ग्रहण करते हैं। छात्र का चारित्रिक विकास, मानसिक उन्नयन, संवेदनात्मक व शारीरिक संवर्द्धन इस बात पर निर्भर करता है कि विद्यालय का वातावरण कैसा है। यह वातावरण कुछ हद तक प्रभावित होता है विद्यालय के विभिन्न कार्यकलापों की गुणवत्ता से। स्काउटिंग बालक के सर्वांगीण विकास में अपने अनेक रोचक कार्यक्रमों के माध्यम से सकारात्मक भूमिका निभाती है। स्काउटिंग बालक के शारीरिक विकास के साथ-साथ उनके चरित्र का निर्माण भी करती है। प्रस्तुत लेख में लेखक ने स्काउटिंग की विस्तृत एवं विविध गतिविधियों का बड़े ही रोचक ढंग से उल्लेख किया है।

बॉय स्काउट आंदोलन के संस्थापक, विश्व के चीफ स्काउट एवं गिलवेल के लार्ड बेडन पावेल, जिन्हें सब स्काउट प्रेमवश बी० पी० कहते हैं, द्वारा सन् 1907 से प्रारंभ स्काउटिंग आंदोलन आज अंतर्राष्ट्रीय स्तर का एक सक्रिय संगठन बन चुका है। इस आंदोलन के माध्यम से विश्व के करोड़ों बालक, युवा व वृद्ध जुड़े हुए हैं। हमारे देश में भारत स्काउट व गाइड एसोशियेसन राष्ट्रीय स्तर का संगठन है जो देश के तमाम हिस्सों के विद्यार्थियों के सर्वांगीण विकास को गतिशील बनाए रखने में सहयोग प्रदान कर रहा है। भारत स्काउट व गाइड आंदोलन एक ऐसा क्रियात्मक व व्यावहारिक आंदोलन है जो तीन वर्ष से पच्चीस वर्ष तक के बालकों का विविध चरणों, सोपानों, आयामों व स्तरों में प्रशिक्षण के माध्यम से उनके ज्ञान, समझ, कौशल एवं अधिगम बोध में सतत् बढ़ोत्तरी करके महत्वपूर्ण भूमिका निभा रहा है। आजकल हर शहर, गांव, बस्ती व विद्यालयों में स्काउट गाइड गतिविधियाँ संचालित हो रही हैं। स्काउटिंग गतिविधियों में सहयोग करना या इस प्रवृति का संचालन करना एक पुनीत कार्य है। स्काउटिंग एक ऐसी सक्रिय, रोचक गतिविधि है, रोमांचक व बाहरी खेल है, जो हमेशा सतर्क, चुस्त, दुरुस्त बनाए रखती है। सेहत व तन्दुरुस्ती का पूरा ख्याल रखती है।

## विविध गतिविधियां

स्काउटिंग की विस्तृत एवं विविध गतिविधियां हैं। इसके सुनियोजित कार्यक्रम हैं एवं सुव्यवस्थित पाठ्यक्रम हैं जो बच्चों की आयु, स्तर व क्षमता के अनुकूल हैं। ये उनके सर्वांगीण विकास के चरणबद्ध सोपान व बढ़ते कदम हैं। इनमें नियम, प्रतिज्ञा, अभिवादन का गहरा दायित्व बोध समाहित है। प्रतिदिन एक भलाई का कार्य करने का संकल्प व आदत अपने आप में अनूठी पहल है जो हमेशा "सेवा" करने की भावना से प्रमुदित व गर्वित रखती है। सर्वधर्म प्रार्थना सभा में शामिल होकर मन निर्मल हो जाता है। सागर सी विस्तृत गतिविधियां एवं क्रियाकलाप बुनियादी तौर पर छात्र के जीवन में बेहद उपयोगी व ज्ञानवर्धक हैं तथा छात्र के सर्वांगीण विकास में एक प्रबल, सहयोगी भूमिका निभाते हैं। स्काउट आंदोलन से जुड़कर जब कोई छात्र इन रचनात्मक क्रियाकलापों में भाग लेता है तब वह स्वत: ही अनुशासित, क्रियाशील, शालीन, आत्मनिर्भर व स्वाभिमानी नजर आता है। स्काउटिंग में प्रवेश से लेकर राष्ट्रपति अवार्ड तक का नियोजित पाठ्यक्रम है।

## स्काउट प्रतिज्ञा

एक स्काउट जब यह प्रतिज्ञा लेता है कि "मैं मर्यादापूर्वक प्रतिज्ञा करता हूं कि मैं यथाशक्ति ईश्वर और अपने देश के

प्रति अपने कर्तव्य का पालन करूंगा, दूसरों की सहायता करूंगा और स्काउट नियम का पालन करूंगा,'' तब उसके विचार स्वत: ही बदल जाते हैं। उसकी कार्यशैली व व्यवहार में बदलाव आ जाता है। एक स्काउट के लिए ''मर्यादा'' सबसे बहुमूल्य होती है, उसकी मर्यादा विश्वसनीय होती है। एक बार प्रतिज्ञा लेने के बाद उस पर भली प्रकार अमल करना पड़ता है, कथनी करनी में एकात्मक-भाव रखना पड़ता है। हर दशा व परिस्थिति में संकल्पित कार्य को यथाशक्ति पूरा करना होता है। स्काउट की तीन प्रतिज्ञाएं होती हैं।

पहली प्रतिज्ञा में वह ईश्वर व देश के प्रति अपने कर्त्तव्य को ईमानदारी से पूरा करने का प्रण लेता है। ईश्वर में आस्था रखना व किसी भी कार्य सफलता के लिए ईश्वर का धन्यवाद देना सीखता है। एक स्काउट अपने धर्म का आचरण करके दूसरे धर्मों का आदर और सम्मान करता है। देश के प्रति हमारा यही कर्त्तव्य है कि हम पूरी देशभक्ति से राष्ट्र हित के कार्य में जुटे रहें। राष्ट्र हित सर्वोपरि है, वैयक्तिक हित व सुख नगण्य हैं। एक स्काउट राष्ट्रीय संपत्ति व इमारतों की रक्षा करता है तथा आंतरिक संकट, बाढ़, अकाल, महामारी इत्यादि के समय में वह तन मन और धन से सहायता करके अपने कर्त्तव्य को निभाता है।

प्रत्येक स्काउट दूसरों की सहायता करने का प्रण लेता है। इसके अनुसार वह प्रतिदिन एक भलाई का कार्य (गुड टर्न) करता है। घर पर माता-पिता के काम में हाथ बंटाता है, मुसीबत में फंसे व्यक्ति की संहर्ष और निष्काम भाव से सहायता करता है। कमजोर, असहाय, रोगी व वृद्ध की सेवा करता है तथा प्रतिपल परोपकार व समाज सेवा में जुटा रहता है। वह इन सेवाओं के बदले में किसी प्रकार का पारिश्रमिक या इनाम पाने का आकांक्षी नहीं रहता है। वह स्काउट नियम के पालन की शपथ लेता है जो उसे प्रशंसनीय बना देते हैं।

## स्काउट नियम

प्रत्येक स्काउट नौ नियम मानता है। वह इन नियमों का पालन अपनी दिनचर्या का एक महत्वपूर्ण हिस्सा मानकर करता है। इन नौ नियमों के पालन से उसमें मानवीय गुणों व संवेदनाओं का विकास होता है, उसके व्यक्तित्व में असीम निखार आता है, वह सेवाभावी बनता है। उसके मन के विकार सहज भाव से मिट जाते हैं। उसके कोमल हृदय में परोपकार, देश सेवा के भाव समाहित हो जाते हैं। स्काउट का पहला नियम है कि वह विश्वसनीय होता है। अर्थात् वह जो कुछ कहता है या करता है दूसरे उसके वचनों को सत्य मानकर उसका विश्वास करते हैं। वह कभी भी झूठ नहीं बोलता, झूठा वादा नहीं करता, दूसरों को धोखा नहीं देता और अपने साथियों का विश्वास भंग नहीं करता। दूसरे नियम के अनुसार स्काउट वफादार होता है। वह अपनी टोली, दल, परिवार, मित्र, समाज, देश के प्रति पूरी निष्ठा से कर्त्तव्य पालन करते हुए सदैव वफादार बना रहता है। समाज के कल्याण हेतु सामुदायिक विकास योजनाओं में उसकी सच्ची भागीदारी, व वफादारी उस को निखार देती है, संवार देती है।

स्काउट सबका मित्र होता है तथा प्रत्येक दूसरे स्काउट का भाई होता है अर्थात स्काउट का कोई शत्रु नहीं होता है। वह रंग, धर्म, बोली, भाषा, जाति, खानपान, रहन सहन,अमीर-गरीब और ऊँच-नीच की भावना लाए बिना सभी से समान सखा भाव रखता है तथा सुख-दुख में यथासंभव मदद करता है। चौथे नियम के अनुसार स्काउट विनम्र होता है विनम्रता शक्ति का प्रतीक है, विनयी भाव श्रद्धा का स्तंभ है। प्रत्येक स्काउट सदैव अपनी मीठी वाणी, शांत स्वभाव व उन्मुक्त मुस्कान से दूसरों का मन जीतता है तथा शालीनता पूर्वक आचरण करता है।

पाँचवें नियम के तहत स्काउट पशु-पक्षियों का मित्र और प्रकृति प्रेमी होता है। पशु-पक्षी मूक प्राणी होते हैं, वे अपने सुख-दुख की भावना को किसी से संकेतार्थ व्यक्त कर सकते हैं किंतु बोली में कहकर व्यक्त नहीं कर पाते हैं। स्काउट उन्हें 'ईश्वरीय कृति' मानकर पानी, दाना, चुग्गा, भोजन, संरक्षण देता है तथा रोगी पशु-पक्षी की मित्रवत सहायता करता है। प्रत्येक स्काउट प्रकृति-प्रेमी होता है। वह प्राकृतिक वातावरण को प्रदूषित होने से बचाने के कार्य में तल्लीन रहता है ताकि सभी को स्वच्छ जल, शुद्ध वायु व समुचित प्रकाश मिल सके। वह नए वृक्ष व पौधे लगाकर उनका संरक्षण करता है।

छठा नियम कहता है कि स्काउट अनुशासनशील होता है और सार्वजनिक संपत्ति की रक्षा करने में सहयोग देता है।

अनुशासन एक जीवन पद्धति है। विद्यार्थी जीवन की पहली पहचान ही यही है। प्रत्येक स्काउट अनुशासित बने रहकर आदेशों का प्रसन्नतापूर्वक व निष्ठापूर्वक पालन करता है। सार्वजनिक संपत्ति राष्ट्र की बहुमूल्य धरोहर होती है उसकी रक्षा करने में वह सहयोग देता है। सातवें नियम के अनुसार स्काउट साहसी होता है। प्रत्येक स्काउट मुसीबत के क्षणों में भी धीरज नहीं खोता। साहसी बने रहकर खतरों का सामना करता है। असफलता को जानता ही नहीं तथा भय व निराशा को इर्द-गिर्द नहीं फटकने देता।

आठवां नियम सिखाता है कि स्काउट मितव्ययी होता है। प्रत्येक स्काउट धन, वस्त्र, पानी, भोजन, विद्युत, दैनिक आवश्यकता की वस्तुएं और स्वयं की शक्ति को अनावश्यक खर्च नहीं करता है। फिजूल खर्ची, कंजूसी और मितव्ययी स्वभाव में काफी अंतर होता है। वह प्रकृति प्रदत्त तथा मानव निर्मित (अर्जित) संसाधनों का अपव्यय नहीं करता, दुरुपयोग नहीं करता है। अंतिम नियम है कि स्काउट मन, वचन, और कर्म से शुद्ध होता है। स्काउट मनसा, वाचा, कर्मणा शुद्ध, सात्विक, शालीन रहता है। वह स्वयं के आनंद के लिए दूसरों को नाराज नहीं करता है। वह विनम्र, स्वच्छ, आज्ञाकारी व शुद्ध रहता है, शांत, आत्मनिर्भर व कर्त्तव्य निष्ठ रहता है।

## विकास के सोपान

स्काउटिंग/गाइडिंग में चरणबद्ध तरीके से जानकारी प्राप्त करते हुए, अर्हता व आकांक्षा की पूर्ति करते हुए, स्तर के अनुसार जांच व परीक्षाएं देते हुए प्रत्येक छात्र निम्नानुसार आगे बढ़ते हैं :

| कब/बुलबुल विभाग (06से 10वर्ष) | स्काउट/गाइड विभाग (10से 18वर्ष) |
|---|---|
| 1. प्रवेश | 1. प्रवेश |
| 2. प्रथम चरण/कोमल पंख | 2. प्रथम सोपान |
| 3. द्वितीय चरण/रजत पंख | 3. द्वितीय सोपान |
| 4. तृतीय चरण/स्वर्ण पंख | 4. तृतीय सोपान |
| 5. चतुर्थ चरण/हीरक पंख | 5. राज्य पुरस्कार |
| | 6. राष्ट्रपति अवार्ड |

वे छोटे बच्चे जिनकी आयु 06 वर्ष हो चुकी हे वे कब पैक/बुलबुल फ्लॉक में शामिल हो सकते हैं। ये कब/बुलबुल 06 से 10 वर्ष तक विविध चरणों/पंखों के माध्यम से स्काउट व गाइड आंदोलन की प्रवृत्ति के बारे में रुचि लेते हैं, जानकारी प्राप्त करते हैं, क्रमबद्ध रूप में सीखते रहते हैं तथा पाठ्यक्रमों को पूर्ण करके विविध बैज, विशेष योग्यता पदक प्राप्त करते हैं।

एक बालक जिसकी आयु 10 वर्ष पूर्ण हो चुकी हो वह स्काउट बन सकता है। कम से कम एक माह तक स्काउट अर्हता व आकांक्षाएं पूर्ण करने पर प्रवेश स्काउट बन जाता है। तत्पश्चात 10 वर्ष एक माह की आयु के बाद 'दीक्षा' हो सकती है। प्रवेश स्काउट 06 माह तक के समय में आवश्यक पाठ्यक्रम सफलतापूर्वक उत्तीर्ण करने पर प्रथम सोपान उत्तीर्ण कर लेता है। प्रथम सोपान स्काउट 09 माह तक निर्धारित गतिविधियों में कुशलतापूर्वक भाग लेकर द्वितीय सोपान बैज स्काउट बन जाता है। प्रवेश व प्रथम सोपान की परीक्षा संबंधित स्काउट मास्टर/गाइड कैप्टन ही लेते हैं किन्तु द्वितीय सोपान से आगे की जांच करके स्थानीय/ज़िले संघ द्वारा नियुक्त स्वतंत्र परीक्षक/प्रशिक्षण परामर्शदाता लेते हैं जो कि निष्पक्ष जांच करके उन्हें सफल घोषित करते हैं। द्वितीय सोपान स्काउट एक वर्ष तक अर्हता एवं पाठ्यक्रम पूर्ण करने पर तृतीय सोपान के लिए योग्य हो जाता है। तृतीय सोपान बैज 12 वर्ष 06 माह की आयु से पूर्व नहीं प्रदान/प्राप्त किया जा सकता है। तृतीय सोपान बैज प्राप्ति के 06 माह बाद राज्य पुरस्कार शिविर आयोजित होता है। कोई भी स्काउट 13 वर्ष की आयु से पूर्व राज्य पुरस्कार बैज प्राप्त नहीं कर सकता है। राज्य पुरस्कार स्काउट एक वर्ष तक निर्धारित पाठ्यक्रम में सहभागिता करके, अर्हता को उत्तीर्ण कर स्काउट/गाइड राष्ट्रपति अवार्ड के लिए योग्य हो जाता है। राष्ट्रपति पुरस्कार पाने के लिए न्यूनतम आयु 14 वर्ष है। इस प्रकार हम देखते हैं कि बालक 10 वर्ष से 14 वर्ष तक किस प्रकार स्काउट गतिविधियों से जुड़ा रहकर सक्रिय व गतिशील रहता है।

## ग्रुप की जानकारी

स्काउट व गाइड आंदोलन में दो मुख्य समूह (ग्रुप) हैं– स्काउट एवं गाइड। स्काउट समूह में कब, स्काउट व रोवर

तथा गाइड समूह में बुलबुल, गाइड व रेंजर आती हैं। एक समूह में आयु, स्तर व श्रेणी के अनुसार एक से अधिक टोलियां, इकाईयां होती हैं। प्रत्येक ग्रुप के विषय में संक्षिप्त जानकारी इस प्रकार है।

## कैंप, हाइक व खेलकूद

समय-समय पर लगने वाले कैंप, शिविर बालकों को आत्मनिर्भर बनाते हैं। भ्रमण, यात्रा व हाइक से बालक जंगल से तादम्य स्थापित करता है। घर से बाहर के वातावरण की अच्छाइयों को ग्रहण करता है, सीखता है। प्रकृति के नज़दीक रहकर उसकी अतुलनीय संपदा, असीम सौंदर्य व विलक्षण वैभव से परिचय प्राप्त करता है। वन्य जीवों व वन के महत्व व जीवन शैली के प्रति सकारात्मक दृष्टिकोण विकसित करता है। ट्रूप/कंपनी/मीटिंग या मैक/फलॉक मीटिंग के दौरान खेलकूद में हिस्सा लेकर बालक शारीरिक व मानसिक विकास को प्राप्त करते हैं। चुस्ती, स्फूर्ति व सेहत को बरकरार रखते हैं। शिविर, रैली, उत्सव, कैंप के माध्यम से घर से बाहर का जीवन बच्चे यथार्थ में जीमर सच्चाई से साक्षात्कार करते हैं। अपना काम स्वयं करते हैं तथा अपरिचित साथियों के साथ

स्काउट/गाइड ग्रुप

| क्रम | श्रेणी (आयु/स्तर) | आयु | टोली सभा | कुल सदस्य (संख्या/इकाई) | बैज का रंग | टोली का नाम | आर्दश वाक्य सं० (मोटो) |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | बनी | 3-6 वर्ष | --- | 12 से 18 तक | पीले बनियान पर सामने सफेद खरगोश (गोले में) | --- | मुस्कराते रहो (बी इस्माइल्ड) |
| 2. | कब/बुलबुल | 6-10 वर्ष | षष्ठर कौंसिल | 12 से 24 तक | नीला | षष्ठर | भरसक प्रयत्न करो (डू योअर बेस्ट) |
| 3. | स्काउट/गाइड | 10-18 वर्ष | मान सभा (कोर्ट ऑफ ऑनर) | 12 से 32 तक | हरा | पैट्रोल | तैयार रहो (बी प्रीपेयर्ड) |
| 4. | रोवर/रेंजर | 16 से 35 तक/ 16- 25 वर्ष | क्रू कौंसिल | 12 से 24 तक रेंजर कमेटी | लाल | मेट | सेवा (सर्विस) |

(स्काउट विभाग)

| क्रम | श्रेणी | समूह (इकाई) | प्रभारी शिक्षक | कुल सदस्य सं. (टोली) | टोली लीडर | रात्रि कालीन कार्यक्रम |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | बनी | टमटोला | बनी लीडर | 3-6 | --- | --- |
| 2. | शेर बालक (कब) | पैक | कब मास्टर | 4-6 | षष्ठर | लाल फूल |
| 3. | स्काउट (बालचर) | ट्रूप | स्काउट मास्टर | 6-8 | पेट्रोल लीडर | शिविर ज्वाल |
| 4. | रोवर (तरुणचर) | क्रू | रोवर लीडर | 4-6 | रोवर मेट | शिविर ज्वाल |

समायोजन करते हैं। इन गतिविधियों से उनका बहुमुखी विकास चरणबद्ध स्वरूप में होता रहता है।

## स्काउट/गाइड ग्रुप

स्काउट व गाइड ग्रुप विभाग की संक्षिप्त में जानकारी हम निम्नांकित सारणी से प्राप्त कर सकते हैं :

इस टोली पद्धति से बालक-बालिकाओं में चारित्रिक विकास, नेतृत्व, संयोजन एवं सामंजस्य स्वावलंबन, आत्मनिर्भरता तथा उत्तरदायित्व की भावना, अनुशासित जीवन व सुव्यवस्थित दिनचर्या विकसित होती है। स्काउट/गाइड दोनों समूहों में बालक प्रारंभ से विदाई तक अपने-अपने दल में खुश, स्वस्थ व क्रियाशील रहता है।

## गणवेश

पूर्ण गणवेश प्रत्येक वर्दीधारी को आदरणीय बना देती है। उसमें वर्दी के प्रति गौरवपूर्ण अहसास भर देती है। स्काउट वर्दी पहनने के बाद किसी भी प्रकार की शरारत नहीं करता उसके दिल में स्काउट गणवेश श्रद्धा, प्रतिष्ठा व इज्जत भर जाती है। पूरी गणवेश में स्काउट गाइड बहुत मनोहर लगते हैं। वे समाज के आदरणीय पात्र बनते हैं। देश की आकांक्षाओं के प्रतीक बनते हैं। पूर्ण गणवेश धारण कर जब बच्चे स्काउट गतिविधियों में भाग लेने आते हैं तब उनकी अपनी ही निराली छवि व शान होती है।

## सर्वधर्म प्रार्थना सभा

स्काउट व गाइड आंदोलन का एक सजीव कार्यक्रम है–सर्वधर्म प्रार्थना सभा। किसी भी कैंप, रैली, उत्सव, शिविर या अन्य कार्यक्रम के समापन के दिन सुबह सर्वधर्म प्रार्थना सभा आयोजित होती है जिसमें सभी प्रतिभागी स्काउट/गाइड व शिक्षकगण भाग लेते हैं। इस सभा में सभी धर्मों के प्रतिनिधि अपने-अपने धर्म की प्रार्थना करते हैं, वैयक्तिक वंदना के साथ कुछ सामूहिक प्रार्थना, भजन, गीत इत्यादि होते हैं। एक मंच से, एक साथ मिलकर अपनी आस्था को सजीव बनाते हैं। एक-दूसरे का आदर सत्कार करते हैं। यहां पर किसी भी किस्म का किसी के साथ कोई भेदभाव नहीं बरता जाता है। इससे आपसी सौहार्द्र भाव, एकता, प्रेम व भाई-चारा बढ़ता है, विचारों में विस्तृत फैलाव आता है।

## गुडटर्न की दिनचर्या (नित्य भलाई का कार्य करने की आदत)

प्रत्येक स्काउट व गाइड स्कार्फ पहनता है जिसके दोनों सिरों पर एक गांठ लगाते हैं। इस गांठ को 'गुड टर्न' यानी' भलाई के कार्य की गांठ कहते हैं। यह गांठ हमें स्मरण कराती है कि हमें प्रतिदिन भलाई का एक कार्य अवश्य करना है। यह भलाई का कार्य घर, विद्यालय, पास-पड़ोस,मोहल्ले या किसी सार्वजनिक स्थल पर हो सकता है। एक कहावत है-"शुभ कार्यों की शुरुआत स्वयं से, घर से करनी होती है"

**(ब) गाइड विभाग**

| क्रम सं. | श्रेणी | समूह यूनिट | प्रभारी शिक्षिका | कुल सदस्य सं.(टोली) | टोली नायक | रात्रिकालीन कार्यक्रम |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 01 | बनी | टमटोला | बनी लीडर | 3-6 | --- | --- |
| 02. | बुलबुल | फ्लॉक | फ्लॉक लीडर | 4-6 | षष्ठर | रेड फ्लावर |
| 03. | गाइड | कम्पनी | गाइड कैप्टन | 6-8 | पेट्रोल लीडर | कैंप फायर |
| 04. | रेंजर | टीम | रेंजर लीडर | 4-6 | रेंजर मेट | कैंप फायर |

(चेरिटी बिगिन्स एट होम)। यदि बालक में यह आदत पड़ जाए कि उसे प्रतिदिन भलाई का एक कार्य तो करना ही है तो फिर सभी जन भले हो जाएंगे। घर पर, विद्यालय में या किसी सार्वजनिक स्थान पर किया जाने वाला स्वैच्छिक कार्य छात्र में अजीब सी खुशी व प्रसन्नता का भाव भर देता है। यह कार्य अपनी श्रद्धा, शक्ति व सामर्थ्य के मुताबिक छोटा या बड़ा हो सकता है। उदाहरण के रूप में खाना पकाने में, राशन लाने में, गेहूँ पिसवाने में माता-पिता की मदद करना, हैंड पम्प या नल से पानी भरना, दादा-दादी के हाथ-पाँव दबाना, मेहमानों का आदर सत्कार करना, घर में साफ-सफाई रखना व सुव्यवस्थित सामान रखना, कपड़ों पर प्रेस करना, बागवानी में सहयोग देना, चिट्ठी डालना, छोटे भाई-बहिन को स्कूल के लिए तैयार करना, गृहकार्य में सहयोग देना, घर के बिखरे सामान को उचित स्थान पर रखना, पेड़-पौधों की संभाल, स्कूल में साथी की मदद करना इत्यादि।

## उद्देश्य

बॉय स्काउट आंदोलन के संस्थापक लॉर्ड पावेल के मतानुसार स्काउटिंग का उद्देश्य बालकों में उनका चारित्रिक विकास करके, उनमें अवलोकन, आज्ञा पालन व आत्मविश्वास की आदतें पैदा करके, उन्हें ऐसे सेवा के कार्य सिखाकर जो समाज के लिए लाभदायक हो, उनमें वफादारी, देशभक्ति और दूसरों के लिए सकारात्मक विचारशीलता पैदा करना है जिसमें उनका शारीरिक मानसिक और आत्मिक विकास हो। उन्हें अपने निजि हितों को दूसरों के हित के लिए न्योछावर करना सिखाकर अच्छा नागरिक बनाना है।

## नेतृत्व

एक अच्छे कप्तान की सूझबूझ, नायक की क्षमता व कुशल नेतृत्व पर दल की सफलता निर्भर करती है इसलिए स्काउट/गाइड आंदोलन को चलाने के लिए विभिन्न स्तरों पर प्रभारी शिक्षकों की योग्यता, उत्कंठा, आकांक्षा भी उतनी ही जरूरी व महत्वपूर्ण है जितनी कि संसाधन, प्रशिक्षण व भौतिक सुविधाएं। शिक्षकों के प्रशिक्षण का क्रम सामान्य सूचना पाठ्यक्रम (एक दिवस), बेसिक कोर्स (10 दिवसीय), एडवांस कोर्स (08 दिवसीय), हिमालय बुडबैज कोर्स (10 दिवसीय) फिर ए०एल०टी० व एल० टी० इत्यादि प्रत्येक विभाग व इकाई में होता है। एक अच्छे नेता में अनेक गुण व योग्यताएं अपेक्षित हैं। जैसे वह अच्छा चरित्र व शुद्ध आचरण रखता हो। प्रतिष्ठित व्यक्तित्व हो। बालकों के लिए उसमें नि:स्वार्थ व सच्चा प्रेम हो। वह निष्कपट व्यक्तित्व हो तथा उसका अनुशासित जीवन हो। उच्च आदर्श, सादा जीवन उसे प्रिय हो। प्रकृति व वनों से मोह रखता हो। उसमें बालकों के स्तर पर उतर सकने की क्षमता हो। दल को संचालित करने की जिज्ञासा व ललक का धनी हो। निष्पक्षता का भाव रखता हो तथा कठिनाइयों से जूझने के लिए तत्पर रहता हो। आत्मनियंत्रण व त्वरित निर्णय वाला व्यक्तित्व हो तथा स्वयं को आदर्श उदाहरण के रूप में प्रस्तुत करने की अभिलाषा व योग्यता से संपन्न हो।

## उपसंहार

निष्कर्ष रूप में हम यह कह सकते हैं कि स्काउटिंग बालक के सर्वांगीण विकास में अपने रोचक कार्यक्रमों, उपयोगी क्रियाकलापों, सार्थक गतिविधियों, रोमांचक व मनोरंजक प्रवृत्तियों के माध्यम से सहायक भूमिका निभाती है। स्काउटिंग बालक को शिक्षित भी करती है, उसका शारीरिक सौष्ठव भी बढ़ाती है तथा चारित्रिक विकास भी करती है। हस्तकला कौशल में निपुण बनाकर यह आत्मनिर्भर रहने का भाव सिखाती है। स्काउटिंग एक बड़ा मनोरंजक खेल है जिसमें सहभागिता करने वाला ही इसके आनंद से अभिभूत हो सकता है। यह जीवनपर्यन्त चलने वाली एक सक्रिय गतिविधि है। इसीलिए प्रत्येक बालक को स्काउटिंग/गाइडिंग गतिविधि में भाग लेना चाहिए। स्काउट/गाइड आंदोलन की प्रवृत्ति बालकों के सर्वांगीण विकास में सार्थक भूमिका का समुचित ढंग से निर्वहन करती है।

□□

# स्कूली पाठ्यक्रम से लिंग भेद व स्त्री-पुरुष असमानता का उन्मूलन

राजरानी

प्रवक्ता
महिला अध्ययन विभाग
एन. सी. ई. आर. टी., नई दिल्ली

समाज में महिलाओं का स्थान पारिवारिक, आर्थिक व सामाजिक तीनों ही दृष्टियों से अत्यंत महत्त्वपूर्ण है। लिंग भेद हमारे समाज का एक अभिशाप है। संवैधानिक समानता के बावजूद महिलाओं को समाज में बराबर का दर्जा नहीं दिया जाता है। इस लेख में लेखिका ने बताना चाहा है कि लिंग भेद का बालक-बालिकाओं के आत्मविश्वास, शैक्षिक उन्नति, संबंधों इत्यादि पर जो प्रभाव पड़ता है उससे असमानता बढ़ती है। लेखिका का अनुमान है कि यदि पाठ्यक्रम से लिंग भेद का उन्मूलन कर दिया जाए तो निश्चित रूप से बालिकाओं का आत्मविश्वास बढ़ेगा और उनकी आत्मछवि भी सुधरेगी। इस कार्य में अध्यापक विशेष भूमिका निभा सकते हैं।

प्रत्येक समाज में कई प्रकार के भेदभाव व्याप्त हैं जैसे जाति के आधार पर, रंग के आधार पर, वर्ग के आधार पर। साथ ही भेदभाव लिंग के आधार पर भी होता है जिसे लिंग भेद कहते हैं। भेदभाव किसी के पक्ष में होता है तो दूसरे को वंचित करता है। लिंग भेद अधिकतर पुरुष वर्ग के पक्ष में तथा महिला वर्ग के प्रति होता है। यह स्त्री व पुरुष में असमानता को जन्म देता है तथा पुरुष को नारी की अपेक्षा अधिक महत्वपूर्ण समझे जाने का द्योतक है। जन्म से अथवा इससे भी पूर्व बच्चे के साथ व्यवहार उसके लिंग के आधार पर किया जाता है जो सारी उम्र चलता रहता है।

लिंग भेद स्त्री व पुरुष के प्रति रूढ़िबद्ध विचारों व भेदभावों को जन्म देता है। अधिकतर व्यक्ति के कार्यों/भूमिकाओं का विभाजन *व्यक्तिगत योग्यता व अभिरुचि के स्थान* पर उसके लिंग के आधार पर किया जाता रहा है जैसे स्त्रियों के लिए घर-परिवार के अंदर होने वाले कार्य अच्छे समझे जाते हैं तथा पुरुषों के लिए आर्थिक भूमिकाएं अधिक महत्वपूर्ण समझी जाती रही हैं। साथ ही व्यक्ति के गुणों को भी हम उसके लिंग के आधार पर आंकते हैं जैसे पुरुषों को वीरता, शारीरिक शक्ति, साहस, कठोरता, वैज्ञानिक दृष्टिकोण आदि गुणों से जोड़ा जाता है जबकि महिला में त्याग, सुन्दरता, संवेदनशीलता आदि गुण अपेक्षित हैं। स्त्री तथा पुरुष के प्रति इन परंपरागत विचारों के पीछे कोई ठोस प्रमाण नहीं है कि हर परिस्थिति में हर पुरुष तथा स्त्री में ऐसे ही गुण होंगे अथवा वे ऐसी ही भूमिका निभा सकते हैं। ऐसी धारणा है कि पुरुष वर्ग महिला वर्ग की अपेक्षा अधिक बुद्धिमान हैं परन्तु अभी तक इस धारणा की पुष्टि तथ्यों के आधार पर नहीं की जा सकी है। वास्तव में व्यक्तियों में व्यक्तिगत भिन्नता तो होती है परंतु लिंग के आधार पर भेदभाव सामाजीकरण का प्रभाव है। लिंग भेद अथवा स्त्री-पुरुष असमानता तथा उनके प्रति रूढ़िवादी विचार आरंभ से ही प्रत्येक समाज में बालिका के कम महत्व का परिणाम है। अधिकतर समाज में लड़की की अपेक्षा लड़के को अधिक महत्व दिया जाता है। यह भेदभाव जीवन के हर क्षेत्र-घर, परिवार, कार्य क्षेत्र तथा समाज में परिलक्षित होता है। यह सभी समुदायों/समाज में होता है परंतु कहीं ज्यादा व कहीं कम होता है। सामाजीकरण की प्रक्रिया के द्वारा ये व्यवहार तथा भेदभाव बच्चे सीख लेते हैं तथा अपना लेते हैं। आज हमारे समाज में विकास प्रक्रिया के माध्यम से काफी परिवर्तन आया है, परंतु स्त्री व पुरुष के प्रति हमारे विचारों (उनके कार्यों का विभाजन उनसे अपेक्षाएं) में अधिक परिवर्तन नहीं आ पाया है। हमने आज भी स्त्री

व पुरुष का क्षेत्र अलग-अलग किया हुआ है संवैधानिक समानता के बावजूद महिलाओं को समाज में बराबर का दर्जा नहीं दिया जाता है तथा स्त्रियों द्वारा किए गए कार्यों को कम महत्वपूर्ण समझा जाता है।

यदि लिंग भेद को आरंभ में ही न पहचाना जाए तथा न रोका जाए तो यह बालक व बालिका दोनों को ही नुकसान पहुंचाता है। बालिका में लिंग भेद के कारण आत्मविश्वास नहीं पनप पाता तथा वह स्वयं को हीन समझने लगती है। साथ ही यह उसके शैक्षिक तथा व्यवसायिक अवसरों को भी सीमित कर देता है। दूसरी ओर बालक अपने आप को बालिकाओं की अपेक्षा अधिक महत्वपूर्ण समझने लगते हैं। ये परम्परागत विचार आगे चलकर स्त्री-पुरुष में मधुर संबंध बनने से रोकते हैं तथा असमानता को बढ़ावा देते हैं। क्षमता होते हुए भी आधी जनसंख्या महिला वर्ग का लाभ समाज व देश को नहीं मिल पाता । देश की आर्थिक स्थिति भी इससे प्रभावित हुए बिना नहीं रहती जो कि महिलाओं के सामाजिक स्तर तथा उनके शैक्षिक व व्यावसायिक अवसरों पर भी निर्भर करती है।

शैक्षिक कार्यक्रम भी लिंग भेद व स्त्री-पुरुष असमानता से अछूते नहीं रहते क्योंकि शिक्षा एक सामाजिक प्रक्रिया है। स्कूल में बालक-बालिकाएं व अध्यापक अपने-अपने समुदाय व समाज में व्याप्त लिंग भेद व परंपरागत स्त्री-पुरुष अवधारणाओं को लेकर आते हैं। स्कूली शिक्षा पाठ्यक्रम के माध्यम से चलती है। हमारे देश में प्राथमिक, उच्च प्राथमिक तथा माध्यमिक स्तर तक बालक व बालिकाओं के लिए एक जैसे पाठ्यक्रम की व्यवस्था है। यदि पाठ्यक्रम एक जैसा है तो लिंग भेद नहीं होना चाहिए परंतु ऐसा नहीं होता। पाठ्यक्रम का संचालन अधिकतर पाठ्यपुस्तकों के माध्यम से होता है तथा साधारणतया अध्यापक व विद्यार्थियों को पढ़ाने-पढ़ने के लिए पाठ्य पुस्तकों के अतिरिक्त कुछ और नहीं होता। बालिका शिक्षा को बढ़ावा देने के लिए तथा महिलाओं के सशक्तिकरण के लिए राष्ट्रीय शिक्षा नीति 1986 तथा उसकी कार्य योजना (1992) में पाठ्यक्रम पाठ्य पुस्तकों तथा अन्य शैक्षिक कार्यक्रमों से लिंगभेद के उन्मूलन की बात कही गई है। यद्यपि इस दिशा में काफी प्रयास किए जा रहे हैं तथापि राष्ट्रीय व राजकीय स्तर पर किए गए अध्ययन यह दर्शाते हैं कि पाठ्य पुस्तकों में लिंग भेद व स्त्री-पुरुष असमानता अभी तक व्याप्त है। इसका मुख्य कारण है कि पाठ्य पुस्तकें लिखने वाले भी समाज से जुड़े होते हैं तथा सामाजिक रीति-रिवाजों धारणाओं व मूल्यों से प्रभावित होते हैं। ऐसा पाया गया है कि अधिकतर पाठ्यपुस्तकों में बालिका/महिला की भागेदारी बालक/पुरुष की अपेक्षा बहुत कम दिखाई जाती है। महत्वपूर्ण भूमिकाओं में अधिकतर पुरुष पात्रों को ही दिखाया जाता है। आज महिला जीवन के हर क्षेत्र में समान रूप से कार्यरत है परन्त पाठ्यपुस्तकें अभी तक स्त्री-पुरुष को रूढ़िबद्ध परंपरागत भूमिकाओं में ही दिखाती हैं। उदाहरण के लिए पुरुषों का प्रभुत्व व्यावसायिक सामाजिक व राजनैतिक भूमिकाओं में होता है जबकि महिलाओं की अधिकतर घरेलू भूमिका किसी की माता पुत्री, पत्नी, बहन तथा घर का कार्य करने वाली ही उभारी जाती है। पाठ्य पुस्तकों की भाषा, प्रस्तुतीकरण तथा उदाहरणों व चित्रों में भी पुरुष प्रधानता स्पष्ट झलकती है। भाषा, सामाजिक विज्ञान, विज्ञान तथा गणित सभी विषयों की पाठ्य पुस्तकों से लिंग भेद उन्मूलन की आवश्यकता है।

यदि अध्यापक को ऐसी ही पाठ्य पुस्तकों का प्रयोग करना पड़े तो पढ़ाते समय विशेष ध्यान रखना होगा। पढ़ाते समय विषयानुसार दैनिक जीवन से ऐसे उदाहरण प्रस्तुत किए जाएं जो जीवन के विभिन्न क्षेत्रों में महिला की भागेदारी दर्शाते हो तथा महिला को एक समर्थ व सशक्त व्यक्ति के रूप में प्रदर्शित करते हों। जिसकी स्वयं की अलग पहचान हो जैसे एक सफल अध्यापिका, डॉक्टर, वैज्ञानिक, समाज सेविका, ग्राम सेविका, किसान, पर्यावरण बचाने में लगी महिला, सड़क और इमारतें बनाने वाली महिला, नदिया व पर्वत पार करती महिला, घरेलू उद्योगों में लगी महिला आदि। इसके लिए समाचार पत्रों की कतरनें पत्रिकाओं से लेख व चित्र इकट्ठे किए जा सकते हैं।

गणित की पाठ्य पुस्तकों में कुछ इकाईयों में बालिका/महिला की भागीदारी अत्यन्त कम दिखाई जाती है। धन संबंधी प्रश्न (खरीदना, बेचना, बैंक से लेन-देन लाभ-हानि के प्रश्न, पारिवारिक सम्पति संबंधी प्रश्न) ऐसी इकाई पढ़ाते समय अध्यापक कक्षा में विशेष रूप से बालिका/महिला संबंधी प्रश्न बनाकर हल करवा सकते हैं।

भाषा, सामाजिक विज्ञान व विज्ञान विषयों में जो पाठ मानव के इतिहास, हमारी सभ्यता, वातावरण से संबंधित हैं वहां स्त्री व पुरुष दोनों के उदाहरण दिए जाएं।

पाठ्य पुस्तकों के अतिरिक्त लिंग भेद अन्य शिक्षण प्रक्रिया (कक्षा व उसके बाहर) में भी परिलक्षित होता है जो अनजाने में ही आ जाता है। कक्षा में पढ़ाते समय इस बात का ध्यान रखना होगा कि बालिकाएं एक कोने में ही न सिमटी रहें। प्रश्न पूछने के अवसर अधिकतर बालकों को ही न मिलें अपितु कक्षा में कम बोलने वाली बालिकाओं को भी प्रश्न पूछने के लिए प्रेरित किया जाए। यदि बालिकाएं किसी विषय में पिछड़ रहीं हैं तो उसका कारण जानने के प्रयास किए जाएं। अध्यापक स्वयं इस बात से सहमत हो कि बालिका किसी भी तरह बालक से कम नहीं होती तथा विद्यालय में दोनों को विकास के समान अवसर मिलने चाहिए। अधिकतर घरों में बालिकाओं को शिक्षा के पूर्ण अवसर नहीं मिलते क्योंकि ज्यादातर समय उन्हें घर के कार्यों भाई-बहन की देखभाल, माता की सहायता, पानी भरना, ईंधन जुटाना जैसे कार्यों में लगना पड़ता है।

कार्यों का विभाजन जैसे रजिस्टर व चाक लाना, कक्षा की सफाई श्याम पट्ट पर लिखना, किसी अतिथि के लिए पानी अथवा चाय का प्रबंध करना, मानिटर बनाना इत्यादि लिंग के आधार पर न करके व्यक्तिगत गुणों के आधार पर किया जाए तथा सभी को बारी-बारी से इन कार्यों के लिए अवसर दिए जाएं।

पाठ्यसहगामी क्रियाओं में जैसे खेलकूद, वाद-विवाद ड्रामा आदि में बालिकाओं को प्रोत्साहन दिया जाए। यदि कक्षा में बालक-बालिका दोनों हैं तो अध्यापक इस बात का ध्यान रखे कि केवल पुरुष वाचक संज्ञा व सर्वनामों का ही प्रयोग न किया जाए।

कक्षा में ऐसे वाक्यों का प्रयोग न किया जाए जैसे "क्यों लड़की की तरह रोता है", "क्यों लड़कों की तरह छलांग लगाती हो"। कक्षा में जहां तक हो सके क्रियाएं कराने के लिए लड़के व लड़कियों के मिले-जुले समूह बनाए जाएं। साथ ही समूह में भी ऐसा न हो कि महत्वपूर्ण कार्य लड़कों को दे दिए जाएं व लड़कियां केवल सहायक कार्य ही करें। लड़कियों में निर्णय लेने के गुण व नेतृत्व के गुणों का विकास करने के लिए उन्हें चुनौतीपूर्ण कार्य सौंपना अति आवश्यक है।

प्रशंसा, दण्ड अथवा अपने अन्य किसी व्यवहार द्वारा अध्यापक किसी बालक व बालिका में भेदभाव न करे। बालक व बालिकाओं में गुणों व कार्यों की तुलना को बढ़ावा न दिया जाए। बालकों में भी देखभाल करने, घर के कार्य में हाथ बटांने, सहनशीलता व धैर्य जैसे गुणों को विकसित करने का प्रयास किया जाए।

उच्च प्राथमिक तथा माध्यमिक स्तर तक आते-आते बालक-बालिकाओं में शैक्षिक व व्यवसायिक आकांक्षाएं उभरने लगती हैं। बालक का पालन-पोषण इस प्रकार किया जाता है कि वह आरंभ से ही उच्च शैक्षिक व व्यावसायिक आकांक्षाएं रखता है। जिन्हें पूरा करने का माता-पिता भरसक प्रयास करते हैं। बालिका के लिए आज भी घरेलू भूमिकाएं (आदर्श पत्नी, माता) ही महत्वपूर्ण समझी जाती है। अतः उन्हें उच्च शैक्षिक व व्यावसायिक आकांक्षा रखने के लिए न तो प्रेरित किया जाता है न ही उन्हें पूरा करने के उचित अवसर दिए जाते हैं। अधिक से अधिक उन्हें सामान्य शिक्षा व परंपरागत व्यवसायों में जाने की ही छूट दी जाती है। अतः स्कूल का कर्तव्य है कि बालिकाओं की अभिरुचियां व योग्यताएं पहचान कर उन्हें आगे बढ़ने में यथासंभव सहायता करें तथा उनके माता-पिता से सम्पर्क बनाए रखें। इसके लिए स्कूल में कांउसलर की भी सहायता ली जा सकती है जो उन्हें शैक्षिक व व्यावसायिक क्षेत्र में आगे बढ़ने में यथासंभव मार्गदर्शन दे सके। बालिकाओं में आत्मविश्वास जगाने के लिए तथा उनके सामने आदर्श प्रस्तुत करने के लिए समय-समय पर स्थानीय प्रतिभावान महिलाओं को स्कूल में आमंत्रित किया जा सकता है।

यदि पाठ्यक्रम से लिंग भेद का उन्मूलन कर दिया जाए तो निश्चित रूप से बालिकाओं का आत्मविश्वास बढ़ेगा। उनकी आत्म छवि भी सुधरेगी। वे अपने आप को पहचानने लगेंगीं तथा उनमें कठिनाइयों के बावजूद शिक्षा जारी रखने की भावना प्रबल होगी जो आगे चलकर उनके लिए शैक्षिक तथा व्यावसायिक अवसरों का लाभ उठाने में सहायक होगी। उससे महिला सशक्तिकरण के साथ-साथ समाज व राष्ट्र भी आधी जनसंख्या की वास्तविक प्रतिभा से लाभान्वित हो सकेगा। □□

# उत्तर प्रदेश में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा : क्रियान्वयन, बाधाएं एवं निराकरण

प्रदीप कुमार मिश्र

प्रवक्ता
इंस्टीट्यूट ऑफ एडवान्स्ड स्टडीज़ इन एजूकेशन
रुहेलखंड विश्वविद्यालय, बरेली

यद्यपि व्यावसायिक शिक्षा की परंपरा तो हमारे देश में वैदिक काल से ही चली आ रही है, तथापि औपचारिक ढंग से शिक्षा जगत में (हाई स्कूल एवं माध्यमिक स्तर पर) इसका समावेश करने की संकल्पना हर्टाग समिति की रिपोर्ट (1929) में दिए गए सुझावों के अनुसार की गई।

राष्ट्रीय शिक्षा नीति 1986 के क्रियान्वयन हेतु बनाए गए 'प्रोग्राम ऑफ एक्शन' में दिए गए सुझावों के अनुसार व्यावसायिक शिक्षा कार्यक्रम, उ. प्र. के 47 माध्यमिक विद्यालयों में प्रारंभ करने का निर्णय किया गया। प्रस्तुत लेख में लेखक ने व्यावसायिक शिक्षा के क्रियान्वयन में उत्पन्न बाधाओं का वर्णन करते हुए उनका निराकरण करने के बहुत सटीक सुझाव दिए हैं जिनमें 'इंटीग्रेटेड एप्रोच' को अपनाने पर खास ज़ोर है।

वर्तमान समाज में हाथ से किए जाने वाले कार्य एवं इसे करने वालों को मानसिक श्रम करने वालों की तुलना में हेय दृष्टि से देखा जाता है। इस धारणा के चलते छात्र/छात्राओं में शारीरिक श्रम के प्रति अरुचि एवं उनके अंदर कार्य संस्कृति की व्यापक कमी दृष्टिगोचर हो रही है। यदि छात्रों को किसी विधि द्वारा उनकी प्रारंभिक शैक्षिक अवस्था से ही इस ओर प्रेरित कर दिया जाए कि विभिन्न प्रकार के जीवनोपयोगी कार्य जिनके लिए वे आज दूसरों पर निर्भर हैं, उनके द्वारा स्वयं भी संचालित किए जा सकते हैं तो निश्चित रूप से वे श्रम, श्रमिक एवं कार्य संस्कृति के महत्व को भली-भांति समझ कर स्वीकार कर सकेंगे। छात्रों को प्रारंभ में दी गई यह दिशा पूरे जीवन भर उनके मार्गदर्शन में सहायक होगी एवं उन्हें तथा राष्ट्र का विकास और उन्नति के पथ पर ले जाने में महती भूमिका का निर्वाह करेगी। इन तथ्यों को दृष्टिगत रखते हुए, वर्तमान में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा की आधारशिला रखी गई है।

पूर्व व्यावसायिक शिक्षा की संकल्पना का जन्म हर्टाग समिति (1929) की इस संस्तुति के साथ हुआ कि हाईस्कूल एवं माध्यमिक स्तर पर कुछ 'प्रिपरेट्री कोर्सेस' प्रारंभ किए जाएं जो छात्रों द्वारा भविष्य में ग्रहण की जाने वाली व्यावसायिक शिक्षा का आधार बन सकें। बुड एबट रिपोर्ट (1937) ने जूनियर लेवल पर व्यावसायिक विद्यालय खोलने की अनुशंसा की एवं इन्हें सामान्य विद्यालयों के समतुल्य मानने का सुझाव दिया। शिक्षा आयोग (1964-66) में समस्त शिक्षा प्रणाली को कृषि और औद्योगिक उत्पादन से जोड़ने तथा इस दृष्टि से कि विद्यार्थियों का ज्ञान पुस्तकीय ज्ञान तक सीमित न रहें अपितु व्यावहारिक क्षेत्रों में भी उपयोगी हो, 'विद्यालय जगत' और 'कार्यजगत' के मध्य विद्यमान खाई को कार्यानुभव द्वारा भरने एवं शिक्षा को व्यावहारिक जीवन की वास्तविकताओं से जुड़ने का सुझाव दिया गया।

राष्ट्रीय शिक्षा नीति (1986) के क्रियान्वयन हेतु बनाए गए 'प्रोग्राम ऑफ एक्शन' में कहा गया कि प्रयोग के तौर पर कक्षा 8 के बाद विद्यार्थियों के लिए व्यावसायिक शिक्षा कार्यक्रम विभिन्न प्रदेशों में लागू किए जाएंगे। इसमें अनुमान व्यक्त किया गया कि कुल छात्र संख्या में से लगभग 80 प्रतिशत छात्र/छात्राएं कक्षा 10 से आगे की शिक्षा ग्रहण नहीं करते एवं लगभग 20 लाख छात्र/छात्राएं कक्षा 10 तो उत्तीर्ण करते हैं किन्तु कक्षा 12 को पार नहीं करते। ये सभी अकुशल

श्रमिकों का एक ऐसा समुदाय बन जाते हैं जिन्हें किसी प्रकार के कौशल को विकसित करने के लिए सुअवसर की आवश्यकता है ताकि वे कुशल जनशक्ति बन सकें।

राष्ट्रीय शिक्षा नीति (1986) की समीक्षा हेतु गठित राममूर्ति समिति (1992) की संस्तुतियों के आधार पर माध्यमिक स्तर पर शिक्षा ग्रहण करने वाले छात्रों की कुल संख्या के 25 प्रतिशत को सन 2000 तक +2 स्तर पर लागू व्यावसायिक शिक्षा की धारा की ओर मोड़ने का लक्ष्य रखा गया। वर्तमान परिस्थितियों में इस उद्देश्य की पूर्ति में बहुत सारी कठिनाइयां सामने आ रही हैं जिसमें सर्वाधिक प्रमुख हैं विद्यार्थियों के अंदर +2 स्तर पर व्यावसायिक शिक्षा में प्रवेश लेने हेतु व्यावसायिक रुचि, दक्षता एवं कौशल का अभाव। इस तथ्य को दृष्टिगत रखते हुए राममूर्ति समिति ने अपनी संस्तुति में कहा कि व्यावसायिक शिक्षा कक्षा 8 के बाद ही प्रारंभ की जानी चाहिए और कक्षा 9 से लेकर कक्षा 12 तक की चार वर्षों की अवधि माध्यमिक स्तर की मानी जानी चाहिए। 'राममूर्ति समिति' की संस्तुतियों पर सम्यक विचार करते हुए सेण्ट्रल एडवाइज़री बोर्ड ऑफ एजूकेशन (सी० ए० बी० ई०) ने सहमति व्यक्त की और कहा कि कक्षा 9-10 में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा चरणबद्ध तरीके से लागू की जानी चाहिए।

पूर्व व्यावसायिक शिक्षा का तात्पर्य उस व्यवस्था से है जो व्यावसायिक शिक्षा प्रारंभ करने के पूर्व की स्थिति को इंगित करती है। पूर्व व्यावसायिक शिक्षा छात्र को व्यावसायिक शिक्षा का प्रारंभिक ज्ञान प्रदान कर उसके प्रति सकारात्मक दृष्टिकोण तथा कौशल विकसित करने हेतु आधार प्रदान करती है। सामान्य रूप से पूर्व व्यावसायिक शिक्षा का प्रयोजन, हाई स्कूल स्तर पर विद्यार्थियों को व्यावसायिक शिक्षा का प्रारंभिक ज्ञान प्रदान कर उनमें अभिवृत्ति व कौशल का इतना विकास करा देना है जिससे वे माध्यमिक स्तर (कक्षा 11 तथा 12, जिनमें इस समय व्यावसायिक शिक्षा लागू है) पर व्यावसायिक शिक्षा की धारा में प्रवेश लेने हेतु अभिप्रेरित हो सकें एवं कार्य संस्कृति की उपयोगिता को समझते हुए उसके प्रति आदर भाव विकसित कर सकें।

## पूर्व व्यावसायिक शिक्षा के उद्देश्य

उपर्युक्त वर्णित संस्तुतियों के परिप्रेक्ष्य में उत्तर प्रदेश शासन द्वारा सत्र 1995-96 से माध्यमिक स्तर पर लागू व्यावसायिक शिक्षा को और अधिक प्रभावी बनाने की दृष्टि से कक्षा 9-10 में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा लागू करने का निर्णय लिया गया। कक्षा 9-10 में लागू की गई इस पूर्व व्यावसायिक शिक्षा योजना के उद्देश्य हैं :

- ❑ विद्यार्थियों को व्यावसायिक शिक्षा के महत्व एवं वर्तमान परिस्थितियों में इसकी आवश्यकता से अवगत कराना एवं इसके प्रति प्राथमिक रुचि उत्पन्न करना।
- ❑ विद्यार्थियों में सामाजिक दृष्टि से उपयोगी और उत्पादक कार्य को सीखने की सूझ-बूझ (क्षमता) और समस्या समाधान का कौशल विकसित करना।
- ❑ कक्षा 9-10 के छात्र/छात्राओं में साधारण बाजार योग्य कौशल विकसित करना।
- ❑ छात्र/छात्राओं में व्यावसायिक अभिरुचि उत्पन्न करना जिससे वे स्वरोज़गार चुनने को प्राथमिकता दे सकें।
- ❑ माध्यमिक स्तर पर छात्र/छात्राओं को उपर्युक्त ट्रेड का चयन करने एवं उसका प्रशिक्षण प्राप्त करने हेतु आधार भूमि प्रदान करना।
- ❑ छात्र/छात्राओं में अंतर्निहित क्षमताओं के अनुकूल व्यवसाय चयन करने में सहायता प्रदान करना।

## क्रियान्वयन

+2 स्तर पर व्यावसायिक शिक्षा योजना को लागू करने वाली "केंद्र पुरोनिर्धारित योजना" के अंतर्गत उत्तर प्रदेश शासन द्वारा 1 जुलाई, 1995 से प्रदेश के 47 माध्यमिक विद्यालयों (जिनमें +2 स्तर पर व्यावसायिक शिक्षा पूर्व से ही लागू है) में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा को प्रारंभ करने का निर्णय लिया गया। इस योजना को क्रियान्वित करने के लिए माध्यमिक शिक्षा परिषद, उत्तर प्रदेश द्वारा निम्न निर्णय लिए गए :

- ❑ पूर्व व्यावसायिक शिक्षा योजना को कक्षा 9-10 में संप्रति एक अनिवार्य विषय के रूप में निर्धारित 'नैतिक, शारीरिक शिक्षा एवं समाजोपयोगी उत्पादक कार्य' के अन्तर्गत प्रारंभ किया गया।
- ❑ पूर्व व्यावसायिक शिक्षा योजना के अंतर्गत 'ट्रेड्स' के

अध्यापन का कार्य नैतिक, शारीरिक शिक्षा एवं समाजोपयोगी उत्पादक कार्यों के लिए निर्धारित कालांशों के अंतर्गत कराना।

- ❑ ट्रेड विषयों का मूल्यांकन आंतरिक रूप से कराया जाएगा तथा विद्यार्थियों को मूल्यांकन के आधार पर ग्रेड प्रदान करने की व्यवस्था है।
- ❑ जिन 47 माध्यमिक विद्यालयों में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा योजना लागू की गई उसमें कक्षा 9-10 में ट्रेड्स का चयन, इन विद्यालयों में माध्यमिक स्तर पर चल रहे ट्रेड्स के अनुरूप ही करने की व्यवस्था।
- ❑ प्रत्येक विद्यालय में 3-4 व्यावसायिक ट्रेड्स लागू करना एवं प्रति ट्रेड में अधिकतम 25 छात्र/छात्राओं को प्रवेश देने की व्यवस्था।

## विद्यालयों को पूर्व व्यावसायिक शिक्षा हेतु दिया गया अनुदान

पूर्व व्यावसायिक शिक्षा प्रदान करने वाले विद्यालयों को उपकरणों के क्रय, कच्चे माल, उपभोग वस्तु, आनुसांगिक व्यय एवं अध्यापकों के वेतन हेतु एक मुश्त रु. 85,000/- की धनराशि प्रदान की गई है। जिसमें रु. 40,000/- ट्रेड उपकरणों की खरीद, रु. 40,000/- अध्यापकों की व्यवस्था एवं रु. 5,000/- अन्य कार्यों के लिए आबंटित हैं। पूर्व व्यावसायिक शिक्षा प्रदान करने के लिए वर्कशेड निर्माण हेतु कोई धन उपलब्ध नहीं कराया गया है, इसके लिए पूर्व में उपलब्ध वर्कशेड को ही इस्तेमाल करने का सुझाव दिया गया है।

## योजना के अंतर्गत संचालित ट्रेड्स

भारत सरकार द्वारा निर्धारित दिशा निर्देशों के परिप्रेक्ष्य में उत्तर प्रदेश शासन द्वारा 47 माध्यमिक विद्यालयों में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा लागू करने के लिए निम्न 20 ट्रेड्स का चयन किया गया, ज्ञातव्य रहे कि ये सभी ट्रेड चयनित विद्यालयों में +2 स्तर पर पहले से ही उपलब्ध हैं :

1. टेक्सटाइल डिज़ाइन
2. पुस्तकालय विज्ञान
3. पाक शास्त्र
4. फोटोग्राफी
5. बैकिंग एवं कंफेक्शनरी
6. फसल सुरक्षा
7. बुनाई तकनीक
8. मधुमक्खी पालन
9. पौधशाला
10. धुलाई/रंगाई
11. आटोमोबाइल्स बैंकिंग
12. फल संरक्षण
13. टंकण
14. मुद्रण
15. खाद्य संरक्षण
16. एकाउंटेंसी एवं अंकेक्षण
17. आशुलिपिक एवं टंकण
18. बैंकिंग
19. परिधान सूचना एवं सज्जा
20. रेडियो एवं टेलीविजन मेंटीनेंस

## विद्यार्थी पंजीकरण एवं परीक्षा

पूर्व व्यावसायिक शिक्षा में प्रवेश लेने वाले छात्र/छात्राओं की संख्या निर्धारित है। परिषद के निर्देशानुसार प्रत्येक ट्रेड में अधिकतम 25 छात्र/छात्राएं ही पूर्व व्यावसायिक शिक्षा ग्रहण कर सकते हैं अर्थात यदि एक विद्यालय में 4 ट्रेड लागू हैं तो अधिकतम विद्यार्थी संख्या 100 होगी अर्थात् एक सत्र में कक्षा 9 में 100 एवं कक्षा 10 में 100 (कुल 200) विद्यार्थी पूर्व व्यावसायिक शिक्षा ग्रहण करेंगे।

ट्रेड में 50 अंकों की सैद्धांतिक (लिखित) तथा 50 अंकों की प्रयोगात्मक परीक्षा की व्यवस्था है तथा इसका मूल्यांकन आंतरिक आधार पर किए जाने का निर्णय लिया गया है। विद्यालय द्वारा प्रदान किए गए मूल्यांकन को आधार मानते हुए माध्यमिक शिक्षा परिषद्, उत्तर प्रदेश विद्यार्थी की अंक तालिका में ग्रेड प्रदान करेगा।

## कार्यक्रम के सफल क्रियान्यवन में उपस्थित बाधाएं

उपर्युक्त वर्णित तथ्यों के आलोक में यह स्पष्ट है कि +2 स्तर पर व्यावसायिक शिक्षा कार्यक्रम को सफल बनाने एवं छात्रों में श्रम तथा कार्य संस्कृति के प्रति आदर भाव विकसित करने के लिए पूर्व व्यावसायिक शिक्षा की महती आवश्यकता है। यहाँ पर यह उल्लेख प्रासंगिक होगा कि सन् 1988 में +2 स्तर पर लागू किए गए व्यावसायिक शिक्षा कार्यक्रम के सामने आई बाधाओं और उनके चलते, कार्यक्रम द्वारा वांछित उद्देश्यों की प्राप्ति न कर पाने की तरह इस पूर्व व्यावसायिक शिक्षा के सफल क्रियान्वयन में भी बहुत सारी बाधाएं उपस्थित हैं इनमें से कुछ प्रमुख बाधाओं का उल्लेख निम्न बिंदुओं के अंतर्गत किया गया है :

- कार्यक्रम को प्रारंभ करने वाले विभिन्न निकायों यथा शासन, माध्यमिक शिक्षा परिषद एवं विद्यालयों के प्रधानाचार्यों के बीच तालमेल का स्पष्ट अभाव नजर आता है जिससे कार्यक्रम का प्रभावी क्रियान्वयन बहुत अधिक प्रभावित हो रहा है। उदाहरण के लिए विद्यालयों में यह योजना जुलाई, 95 से लागू की गई जबकि अक्तूबर, 96 तक विद्यालयों के प्रधानाचार्यों को कुछ मूलभूत प्रश्नों (यथा कि एक छात्र को कितने ट्रेड पढ़ने हैं, एक ट्रेड में कितने छात्रों को प्रवेश दिया जाना है एवं परीक्षा का आधार तथा तरीका क्या होगा, आदि) के उत्तर अस्पष्ट थे। अक्तूबर 96 के अंत में राज्य शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् द्वारा संपन्न की गई संगोष्ठी में इन बिंदुओं का स्पष्टीकरण संभव हो सका।
- शासन द्वारा विद्यालयों को उपकरणों की खरीद के लिए जो सूची प्रदान की गई है उसमें वस्तुओं के सन् 1986 के दाम अंकित हैं और उसी को आधार मानते हुए उपकरण खरीदने के लिए अनुदान आबंटित किया गया है। ऐसे में विद्यालयों द्वारा पूरे उपकरणों की खरीद संभव नहीं हो पा रही है और कार्यक्रम के प्रभावी क्रियान्वयन पर विपरीत प्रभाव पड़ रहा है।
- शासन द्वारा प्रति ट्रेड में 25 छात्र/छात्राओं के नामांकन की संकल्पना की गई है परंतु इसमें सबसे प्रमुख समस्या यह है कि प्रवेश हेतु विद्यार्थियों का चयन किस आधार पर किया जायेगा? साथ ही यदि निर्धारित सीमा से अधिक विद्यार्थी इस शिक्षा में अपनी सहभागिता चाहते हैं तब क्या किया जाएं ?
- पूर्व व्यावसायिक शिक्षा को पढ़ाने के लिए न तो किसी प्रकार के पूर्णकालिक शिक्षकों की व्यवस्था की गई है एवं न ही विद्यालय के शिक्षकों को अल्पकालीन प्रशिक्षण दें उन्हें इस शिक्षा के शिक्षण योग्य बनाने का प्रयास किया जा रहा है। यह शिक्षा योजना पूरी तरह अतिथि विषय विशेषज्ञों द्वारा शिक्षण पर निर्भर है, जिससे इस कार्यक्रम की सफलता संदिग्ध प्रतीत होती है ।
- इस शिक्षा के विद्यार्थियों के लिए उचित पाठ्य पुस्तकों की अनुपलब्धता एक बड़ी समस्या है। साथ ही प्रायोगिक कार्यों का संपूर्ण प्रशिक्षण प्रदान करने के लिए उपकरणों की कमी भी अनुभव की जा रही है।
- वर्तमान में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा को समाजोपयोगी उत्पादक कार्य की जगह पढ़ाया जा रहा है, विद्यार्थी को एक सप्ताह में प्रतिदिन एक कालांश में नैतिक शिक्षा, शारीरिक शिक्षा एवं पूर्व व्यावसायिक शिक्षा का ज्ञान प्राप्त करना पड़ता है। इतने कम समय में ट्रेड के सैद्धांतिक एवं प्रायोगिक पक्ष का संपूर्ण ज्ञान प्रदान करना व्यावहारिक रूप से संभव प्रतीत नहीं होता।
- हाई स्कूल स्तर पर विद्यार्थी वर्तमान में 66 विषयों का अध्ययन कर रहे हैं। यदि वे पूर्व व्यावसायिक शिक्षा ग्रहण करते हैं तो उन्हें ट्रेड के प्रायोगिक एवं सैद्धांतिक पक्ष को जानने के लिए पर्याप्त श्रम और समय देना पड़ेगा। इसकी तुलना में वे छात्र जो पूर्व व्यावसायिक शिक्षा ग्रहण नहीं कर रहे हैं उन्हें अपने विषयों के अध्ययन हेतु अधिक समय मिल रहा है, जबकि दोनों प्रकार के छात्रों को समान परीक्षा देनी होगी। इस विसंगति के चलते इस शिक्षा में प्रवेश लेने वाले छात्रों की संख्या पर विपरीत प्रभाव पड़ने की संभावना है।
- पूर्व व्यावसायिक शिक्षा के अंतर्गत ट्रेड के सैद्धांतिक एवं प्रायोगिक पक्ष के शिक्षण प्रशिक्षण का प्रावधान है।

इस शिक्षा को ग्रहण करने वाले विद्यार्थियों की संख्या को देखते हुए उपकरणों के रख-रखाव उनके मेंटीनेंस एवं विद्यार्थियों के लिए उन्हें इश्यू करने के लिए विद्यालय में एक पूर्णकालिक कर्मचारी (लैबवियरर) की नितांत आवश्यकता महसूस की जा रही है। वर्तमान में विद्यालयों में ऐसी कोई व्यवस्था उपलब्ध न होने के कारण, उपकरणों की ज़िम्मेवारी एवं रख-रखाव की व्यव्स्था करना एक ऐसा दुष्कर कार्य प्रतीत हो रहा है जिसे करने के लिए कोई तैयार नहीं है।

## कार्यक्रम के सफल क्रियान्वयन हेतु सुझाव

कार्यक्रम के सफल क्रियान्वयन में उपस्थित उपर्युक्त वर्णित बाधाओं के निराकरण हेतु कुछ सुझाव प्रस्तुत किए जा रहे हैं जो कि पूर्व व्यावसायिक शिक्षा के सफल क्रियान्वयन में महत्वपूर्ण भूमिका निभा सकेंगे :

1. शासन द्वारा विद्यालयों को स्वयं पूर्व व्यावसायिक पाठ्यक्रम आबंटित करने की अपेक्षा उत्सुक विद्यालयों से इस हेतु 'प्रपोज़ल्स' मांगना चाहिए। इन 'प्रपोज़ल्स' का मुख्य आधार विद्यालय में वर्तमान में उपलब्ध विभिन्न शैक्षिक सुविधाएं शिक्षकों की संख्या, क्षेत्र की भौगोलिक स्थिति, प्राकृतिक संसाधनों की उपलब्धता एवं उस क्षेत्र में रोज़गार संभावनाओं की विस्तृत जानकारी है। इन 'प्रपोज़ल्स' का मूल्यांकन करने के उपरांत ही पूर्व व्यावसायिक पाठ्यक्रम आबंटित करना उचित होगा।
2. वर्तमान में प्रारंभ की गई पूर्व व्यावसायिक शिक्षा मुख्यत: उन विद्यालयों में केंद्रित है जो कि शहरी क्षेत्रों में है जबकि हमारी 70 प्रतिशत जनसंख्या ग्रामीण क्षेत्रों में निवास करती है अतएव पूर्व व्यावसायिक शिक्षा कार्यक्रम का पूर्ण लाभ लेने के जिए यह व्यवस्था सुनिश्चित की जाए कि यह ग्रामीण क्षेत्रों में स्थापित विद्यालयों में व्यापक रूप्र से प्रारंभ हो।
3. क्षेत्र विशेष की आवश्यकताओं एवं वहां उपलब्ध प्राकृतिक संसाधनों को ध्यान में रखते हुए ही व्यावसायिक विषय चलाए जाएं । इन विषयों के पाठ्यक्रम निर्माण में इस बात का पूर्ण ध्यान रखा जाए कि विषयवस्तु में प्रायोगिक पक्षों की प्रधानता हो और सैद्धांतिक पक्ष सहयोगी भूमिका में हो।
4. पूर्व व्यावसायिक शिक्षा में मात्र कुछ विद्यार्थियों को प्रवेश देने के बजाय इसे सभी वर्गों के लिए अनिवार्य घोषित कर दिया जाए। यदि हम ज्यादा संख्या में छात्र/छात्राओं को भली प्रकार से पूर्व व्यावसायिक पाठ्यक्रम का ज्ञान प्रदान करने में सक्षम हो जाते हैं तो निश्चित रूप से इस कार्यक्रम हेतु वांछित उद्देश्यों की पूर्ति भली-भांति संभव हो सकेगी, इसमें कोई संदेह नहीं ।
5. पूर्व व्यावसायिक शिक्षा में प्रवेश लेने वाले छात्रों के लिए प्रारंभ में 1-2 माह के 'ओरियंटेशन कार्यक्रम' की व्यवस्था का छात्र को विद्यालय में चल रहे सभी 'ट्रेड्स' की प्राथमिक जानकारी दी जानी चाहिए। इससे विद्यार्थी अपनी अभिरुचि के अनुसार अपने लिए उपयुक्त ट्रेड का चयन करने में सक्षम होगा।
6. पूर्व व्यावसायिक शिक्षा से जुड़े प्रत्येक विद्यालय में 'कैरियर मास्टर' या वहीं के किसी शिक्षक को प्रशिक्षित कर उनके माध्यम से व्यावसायिक शिक्षा के प्रति विद्यार्थियों की अभिरुचि एवं अभिक्षमताओं की पहचान की जानी चाहिए।
7. पूर्व व्यावसायिक शिक्षा प्रदान करने वाले प्रत्येक विद्यालय में कम से कम दो पूर्णकालिक व्यावसायिक शिक्षकों की नियुक्ति की जानी चाहिए। यदि विद्यालयों में व्यावसायिक शिक्षकों के लिए स्थान रिक्त नहीं है तो वहां से सामान्य विषय के कुछ शिक्षकों को उन विद्यालयों में स्थानांतरित किया जाना चाहिए जहां व्यावसायिक शिक्षा नहीं चल रही है एवं रिक्त हुए स्थानों पर व्यावसायिक विषय के शिक्षक नियुक्त किए जा सकते हैं।
8. इन सभी विद्यालयों में पूर्णकालिक व्यावसायिक शिक्षकों के अलावा 1 डिमांस्ट्रेटर/लैबबियरर का पूर्णकालिक पद भी सृजित किया जाना याहिए। इसकी नियुक्ति द्वारा विषय के प्रायोगिक पक्ष से संबद्ध विभिन्न समस्याओं का निराकरण संभव हो सकेगा।

9. पूर्व व्यावसायिक शिक्षा के विद्यार्थियों द्वारा तैयार माल की प्रदर्शनी एवं उनके लिए वास्तविक कार्यस्थलों/उद्योगों के भ्रमण की समुचित व्यवस्था करना भी इस शिक्षा के लिए लाभप्रद सिद्ध होगा।

10. वर्तमान में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा हेतु प्रारंभ किए गए ट्रेड्स को विभिन्न वर्गों के अंतर्गत 'इंटीग्रेड एप्रोच' के तहत वर्गीकृत करना अधिक उपयुक्त होगा, इससे छात्र एक ट्रेड की बजाए पूरे एक वर्ग का अध्ययन कर सकेगा एवं आगे चलकर उसमें से एक ट्रेड विशेष का चयन करना उसके लिए अधिक सुविधाजनक एवं उचित होगा। ट्रेड्स का प्रस्तावित वर्गीकरण इस प्रकार है :

| | | |
|---|---|---|
| **कृषि आधारित वर्ग** | : | मशरूम उत्पादन, पान की खेती, सूरजमुखी की खेती, फूलों का उत्पादन |
| **उद्यानिकी वर्ग** | : | पौधशाला, बीज उत्पादन, फूल उत्पादन |
| **पशुपालन वर्ग** | : | पशुपालन, डेयरी प्रौद्योगिकी, पशु चिकित्सा, मधुमक्खी पालन, कुक्कट पालन, सूअर पालन |
| **वैज्ञानिक एवं वैद्युतिकी वर्ग** | : | रेडियो एवं टी. वी. मेंटीनेंस फोटोग्राफी, वीडियोग्राफी, घरेलू विद्युत उपकरण, वायरिंग |
| **यांत्रिकी वर्ग** | : | आटोमोबाइल्स, प्लमबरिंग |
| **वाम्त्रिकी वर्ग** | : | बुनाई, रंगाई-धुलाई वस्त्र रचना, परिधान रचना, फैशन डिजाइनिंग |
| **खाद्यनिकी वर्ग** | : | खाद्य संरक्षण, फल संरक्षण |
| **वित्तीय वर्ग** | : | एकाउंटेसी, बीमा, सचिवीय पद्धति |
| **अन्य** | : | मुद्रण, पुस्तकालय विज्ञान, प्लास्टिक उद्योग, बेंत से बने सामान, कालीन निर्माण, पीतल के बर्तन, मिट्टी के बर्तन, मोमबत्ती बनाना, चाक बनाना। |

इन वर्गों में विविधता एवं लचीलापन रखना अनिवार्य होगा। साथ ही इस पाठ्यक्रम की सामाजिक जीवन से सीधी संबद्धता सुनिश्चित की जानी चाहिए एवं प्रत्येक 3-4 वर्षों बाद इस पाठ्यक्रम/वर्गों की समीक्षा कर इन्हें तत्कालीन आवश्यकताओं एवं परिस्थितियों के अनुसार संशोधित एवं उच्चकृत करना अत्यन्त आवश्यक होगा।

11. विभिन्न शैक्षिक संस्थानों यथा राज्य शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् एवं माध्यमिक शिक्षा परिषद्, उत्तर प्रदेश द्वारा पूर्व व्यावसायिक शिक्षा हेतु उचित पाठ्यक्रम पाठ्य पुस्तकों एवं शिक्षण अनुदेशन सामग्री की उपयुक्त रचना करना लाभप्रद होगा।

12. *प्रायः यह पाया गया है कि वे शैक्षिक कार्यक्रम जिनमें* मात्र आंतरिक मूल्यांकन की व्यवस्था की गई, वांछित उद्देश्यों की पूर्ति में असफल सिद्ध हुए। इस कमी को दूर करने के लिए पूर्व व्यावसायिक शिक्षा में बाह्य मूल्यांकन की व्यवस्था किसी बाह्य एजेंसी यथा 'डोयट' अथवा राज्य शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् द्वारा कराया जाना इस कार्यक्रम के सफल क्रियान्वयन की दिशा में एक सार्थक प्रयास होगा।

13. शोधकर्ता के अनुसार वर्तमान में +2 स्तर पर लागू व्यावसायिक शिक्षा प्रारंभ की गई पूर्व व्यावसायिक शिक्षा को सफल बनाने के लिए इसका जुड़ाव एक तरफ तो जूनियर हाईस्कूल के स्तर पर दी जा रही शिक्षा से होना चाहिए वहीं दूसरी ओर इसे स्नातक स्तर पर लागू व्यावसायिक शिक्षा से भी जोड़ा जाना चाहिए। इस जुड़ाव से छात्र को व्यावसायिक शिक्षा की एक ऐसी श्रृंखला प्राप्त होगी जिसके बल पर वह ट्रेड विशेष में इतने उच्च स्तर की दक्षता प्राप्त कर सकेगा, जिससे उसके द्वारा रोजगार/स्वरोजगार की प्राप्ति संभव हो सकेगी। इस श्रृंखला को और स्पष्ट करने के लिए उदाहरणस्वरूप 'फोटोग्राफी ट्रेड' के लिए कुछ मॉडल प्रस्तावित हैं :

यदि शिक्षाविदों, प्रधानाचार्यों, शिक्षकों एवं शैक्षिक नीति नियंताओं द्वारा इस प्रकार की व्यावसायिक शिक्षा श्रृंखला की उपयोगिता समझी जाती है तो अन्य ट्रेडस हेतु भी इस प्रकार की श्रृंखला बनाकर इसे जूनियर हाई स्कूल स्तर से लेकर +3 स्तर तक लागू किया जा सकता है।

उत्तर प्रदेश में जुलाई 95 से प्रारंभ की गई पूर्व व्यावसायिक शिक्षा योजना के बारे में समग्र रूप से कहा जा

## फोटोग्राफी ट्रेड के लिए कुछ प्रस्तावित मॉडल

| कक्षा | (6,7,8,) | (9,10) | (11,12) | (13,14,15) |
|---|---|---|---|---|
| विषय | हिन्दी<br>अंग्रेज़ी<br>गणित<br>विज्ञान<br>इतिहास<br>भूगोल<br>कला<br>* नैतिक शिक्षा/शारीरिक शिक्षा | हिन्दी<br>अंग्रेज़ी<br>विज्ञान I/II<br>सामाजिक विज्ञान<br>एक वैकल्पिक विषय<br>* नैतिक शिक्षा, शारीरिक शिक्षा एवं समाजोपयोगी उत्पादक कार्य | हिन्दी<br>कला वर्ग<br>विज्ञान वर्ग<br>* व्यावसायिक वर्ग | ऐच्छिक विषय<br>* फोटाग्राफी एवं वीडियोग्राफी |
| प्रकृति | सामान्य शिक्षा | पूर्व व्यावसायिक शिक्षा | +2 स्तर पर व्यावसायिक शिक्षा | +3 स्तर पर व्यावसायिक शिक्ष |
| शिक्षण/ प्रशिक्षण | छात्रों को तरह-तरह के फोटोग्राफ्स दिखाना<br>वे कौन से फोटोग्राफ पसंद करते हैं<br>पसंद का कारण<br>नापसंद का कारण<br>कुछ ऐसे स्थल या वस्तुओं की पहचान छात्र जिनके फोटोग्राफ्स लेना चाहेगा | कैमरे की सामान्य जानकारी<br>छात्रों को विभिन्न पत्र पत्रिकाओं एवं अन्य स्रोतों से फोटोग्राफी संचित करने का प्रोत्साहन<br>किसी प्रशिक्षक के निर्देशन में उनसे फोटोग्राफी करवाना<br>छात्रों द्वारा खीचें गए फोटोग्राफ्स की कमियों एवं अच्छाइयों की पहचान<br>छात्रों द्वारा खींचे गए फोटोग्राफ्स की प्रदर्शनी आयोजित करना | कैमरे के सभी अंगों की विस्तृत जानकारी<br>विभिन्न प्रकार के लेंस एवं उनसे संबंधित जानकारी<br>स्वतंत्र रूप से फोटोग्राफी<br>स्वतंत्र रूप से डेवलपिंग<br>ट्रिक फोटोग्राफी<br>विद्यालय के सहयोग से विभिन्न कार्यक्रमों में छात्रों द्वारा फोटोग्राफी की व्यवस्था एवं धनार्जन<br>क्षेत्र के विभिन्न विद्यालयों में चलाये जा रहे फोटोग्राफी ट्रेंड के बच्चों के बीच कम्पीटीशन एवं सर्वश्रेष्ठ को पुरस्कार | कलर फोटोग्राफी की विभिन्न विधियों से परिचय<br>कलर लैब की स्थापना हेतु आवश्यक सुविधाओं की जानकारी<br>वीडियोग्राफी से वीडियोग्राफी के बारे में पूर्ण जानकारी<br>दोनों को एक साथ मिलकर रोज़गार प्राप्त करने की संभावनाओं की विस्तृत जानकारी। |
| वांछित उद्देश्य | छात्रों में फोटोग्राफी के प्रति सामान्य रुचि एवं अवधारणा विकसित करना। | छात्रों में फोटोग्राफी के प्रति रुचि एवं कैरियर के रूप में अपनाने की भावना उत्पन्न करना। | रोज़गार/सामान्य स्वरोज़गार | उच्च आर्थिक स्तर का स्वरोज़गार |

सकता है कि यह योजना पूरे देश में लागू व्यावसायिक शिक्षा कार्यक्रमों को सफल बनाने के महती उद्देश्य को ध्यान में रखते हुए प्रारंभ की गई है। निश्चित रूप से इस योजना के सफल क्रियान्वयन में कुछ बाधाएं उपस्थित हैं। किंतु यदि प्रशासन, योजना से जुड़ी विभिन्न संस्थाएं और अधिकारीगण चाहें तो इनमें से विभिन्न समस्याओं का समाधान प्राप्त करने के साथ कार्यक्रम का सफल क्रियान्वयन सुनिश्चित हो सकता है। प्रपत्र प्रस्तुतकर्ता का यह विश्वास है कि राज्य सरकार पूर्ण व्यावसायिक शिक्षा कार्यक्रम की वर्तमान स्थिति, उसके समक्ष उपस्थित बाधाओं और उनके निराकरण हेतु सुझाए गए बिंदुओं के परिप्रेक्ष्य में विद्यार्थियों को दी जा रही इस शिक्षा को अति उद्देश्य पूर्ण एवं सफल बनाने हेतु भरसक प्रयत्न करेगी।

❑❑

## संदर्भ


1. उत्तर प्रदेश में केंद्र पुरोनिधानित योजना के अंतर्गत कक्षा 9-10 में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा लागू किए जाने की योजना, उत्तर प्रदेश सरकार द्वारा उपलब्ध प्रपत्र।
2. पूर्व व्यावसायिक शिक्षा योजना की वर्तमान स्थिति, माध्यमिक शिक्षा परिषद्, उत्तर प्रदेश, इलाहाबाद द्वारा उपलब्ध प्रपत्र।
3. प्रदेश में पूर्व व्यावसायिक शिक्षा के प्रभावी क्रियान्वयन का प्रयास, राज्य शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्, उत्तर प्रदेश द्वारा उपलब्ध विचार पत्रक।




**परिवार बच्चों की प्रथम पाठशाला है।**

# आदिवासी क्षेत्रों में कार्यरत शिक्षकों के मूल्यों का अध्ययन

सुनील बाजपेयी

व्याख्याता
शासकीय उच्चतर माध्यमिक विद्यालय, झाबुआ

विद्यालय को आदर्श परिवेश बनाने एवं छात्रों में उच्च मूल्य प्रतिपादन में शिक्षक की महत्वपूर्ण भूमिका होती है। इसके लिए अनिवार्य है कि अध्यापकों में भी उच्च आदर्श व मूल्य विद्यमान हों।

शिक्षकों में अनुकूल प्रतिमान के विकास के लिए शैक्षिक नीति निर्धारकों, शैक्षिक प्रशासकों, प्रशिक्षण संस्थाओं को सुझाव दिए जाएं। प्रस्तुत अध्ययन इस ओर एक महत्वपूर्ण प्रयास है।

आज का विद्यार्थी देश का भविष्य है। देश की प्रतिष्ठा, सांस्कृतिक विरासत के संरक्षण एवं उत्थान, आर्थिक विकास, राष्ट्रीय एकता, लोक कल्याण की भावना, अंतर्राष्ट्रीय सद्भावना एवं विदेशी आक्रमणों से देश की सीमाओं की सुरक्षा का दायित्व भविष्य में इन्हीं भावी कर्णधारों के कंधों पर है। लेकिन यदि वर्तमान समय के परिप्रेक्ष्य में देखा जाए तो हम आज की युवा पीढ़ी में अनुशासनहीनता, कर्तव्यबोध की कमी, क्षेत्रवाद, संप्रदायवाद, जातिवाद , विघटनकारी तत्व एवं उग्र आतंकवाद आदि संकीर्ण भावनाएं अधिक पाते हैं। आज के विद्यार्थी प्राचीन भारतीय संस्कृति एवं नैतिकता से दूर हटते जा रहे हैं। आवश्यकता इस बात की है कि छात्रों एवं नवयुवकों में जीवन के प्रारंभिक काल से ही ऐसे गुणों, संस्कारों तथा उच्च आदर्श भावनाओं का विकास किया जाए जो कि उनके व्यक्तिगत जीवन के लिए उपयोगी होने के साथ-साथ समाज, राष्ट्र एवं संपूर्ण प्राणी जगत के लिए उपयोगी हो।

मूल्य एक भावना है जो क्रियाओं से निर्मित होती है। व्यक्ति अपने सामाजिक, आर्थिक, भौगोलिक एवं सांस्कृतिक पर्यावरण से कुछ अनुभव एवं ज्ञान प्राप्त करता है, इसी के आधार पर उसके मूल्य प्रतिमानों का निर्माण होता है। जन्म के समय किसी भी व्यक्ति में निश्चित मूल्य प्रतिमान नहीं होता है। व्यक्ति में आयु के साथ-साथ अनुभव बढ़ते जाते हैं एवं इन्हीं अनुभवों के द्वारा व्यक्ति अपने लिए कुछ सामान्य सिद्धान्तों का निर्माण कर लेता है। ये सामान्य सिद्धांत उसके व्यवहार को दिशा-निर्देश प्रदान करते हैं एवं धीरे-धीरे व्यक्ति का विशिष्ट जीवनदर्शन निर्मित हो जाता है। यही सामान्य सिद्धान्त जो कि व्यक्ति व्यवहार को निर्देशित करते हैं तथा जीवन जीने की विशिष्ट कला को जन्म देते हैं, व्यक्ति के मूल्य कहलाते हैं। कुलकहीम (1981) के शब्दों में "मूल्य इच्छाओं के वे प्रत्यय हैं, जो चयनात्मक व्यवहार के लिए महत्वपूर्ण होते हैं। से एक विशेष प्रकार की अभिवृत्तियों भी होती हैं जो प्रतिमानों के रूप में कार्य करती हैं तथा जिसके द्वारा निर्णयों का मूल्यांकन होता है।''

छात्रों में वांछित गुणों के विकास में शिक्षक महत्वपूर्ण भूमिका निभा सकता है, क्योंकि छात्र प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से अध्यापक के व्यक्तित्व से प्रभावित होता है लेकिन एक अध्यापक छात्रों में आदर्श मूल्यों का विकास तभी कर सकता है, जबकि वह स्वयं भी उच्च आदर्श मूल्यों से परिपूर्ण हो। इसके लिए आवश्यक है कि शिक्षकों के "मूल्य प्रतिमान'' का अध्ययन किया जाए एवं उनमें वांछित मूल्यों के विकास हेतु प्रयास किए जाएं।

शिक्षकों के मूल्यों के विभिन्न पक्षों के साथ संबंध स्थापित करते हुए कुछ विद्वानों ने शोध कार्य किए हैं। कौल (1972) ने विद्यार्थियों के मध्य प्रिय एवं अप्रिय अध्यापकों के मूल्यों का अध्ययन किया और पाया कि विद्यार्थी के मध्य प्रिय अध्यापकों में सैद्धांतिक मूल्य, धार्मिक मूल्य एवं सैद्धांतिक मूल्य अधिक पाए गए। जबकि विद्यार्थियों के मध्य अप्रिय अध्यापकों

में आर्थिक एवं राजनैतिक मूल्य अधिक पाए गए । चंद्रा(1977) ने भी अपने अध्ययन में विद्यार्थियों के मध्य अप्रिय अध्यापकों में आर्थिक मूल्य अधिक पाया, जबकि कौल (1977) ने पाया कि विद्यर्थियों में अधिक प्रिय अध्यापिकाओं में सैद्धांतिक मूल्य अधिक हैं।

मेहता (1973) ने अपने अध्ययन में महिला एवं पुरुष शिक्षक प्रशिक्षार्थियों के मूल्यों में सार्थक रूप से अंतर पाया। पुरुष शिक्षक की अपेक्षा महिला शिक्षक में सैद्धांतिक एवं आर्थिक मूल्य सार्थक रूप से अधिक थे, जबकि महिला शिक्षकों में पुरुष शिक्षकों की तुलना में सैद्धांतिक तथा धार्मिक मूल्य अधिक थे। शाह एवं अन्य (1990) ने अपने अध्ययन से निष्कर्ष निकाला कि अध्यापिकाओं में अध्यापकों की तुलना में सौन्दर्यात्मक एवं मानवीय मूल्य अधिक थे, जबकि अध्यापकों में अध्यापिकाओं की तुलना में ज्ञान और सृजनात्मक मूल्य अधिक पाए गए। कुमारी एम० (1981) ने शिक्षकों के मूल्यों पर निवास स्थान (ग्रामीण/शहरी) के प्रभाव का अध्ययन किया और पाया कि शहरी शिक्षकों में ग्रामीण शिक्षकों की अपेक्षा भौतिक मूल्य अधिक पाया गया, जबकि शहरी शिक्षिकाओं में ग्रामीण शिक्षिकाओं की तुलना में आर्थिक एवं सामाजिक मूल्यों की अधिकता पाई गई।

रेस्चर (1969) एवं रेड्डी (1976) ने अध्यापकों की शैक्षिक उपलब्धि का मूल्यों पर प्रभाव का अध्ययन किया एवं पाया कि शैक्षिक योग्यता का अध्यापकों के मूल्य प्रतिमान पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता है। रेस्चर (1969) ने भी यह निष्कर्ष प्रतिपादित किया कि शिक्षण अनुभव अध्यापकों के मूल्य प्रतिमान को प्रभावित नहीं करता है। वेतनमानों का अध्यापकों के मूल्यों पर प्रभाव का अध्ययन करते हुए शाह एवं अन्य (1990) ने पाया कि प्रवक्ता वेतनमान के अध्यापकों में एल० टी० वेतनमान के अध्यापकों की तुलना में ज्ञान, सौन्दर्य एवं सृजनात्मक मूल्य अधिक पाए गए, जबकि एल० टी० वेतनमान के अध्यापकों में प्रवक्ता वेतनमान के अध्यापकों की तुलना में मानवीय मूल्य अधिक पाया गया। शर्मा एवं सिन्हा (1987) ने माध्यमिक विद्यालय की शिक्षिकाओं एवं महाविद्यालय की शिक्षिकाओं के मूल्यों का तुलनात्मक अध्ययन किया और पाया कि इन दोनों समूह की शिक्षिकाओं में सामाजिक, राजनैतिक एवं व्यक्तिगत मूल्य समान रूप से विद्यमान थे, जबकि माध्यमिक विद्यालय की शिक्षिकाओं में महाविद्यालयों की शिक्षिकाओं की तुलना में धार्मिक एवं आर्थिक मूल्य सार्थक रूप से अधिक थे।

उपरोक्त शोध अध्ययनों के परिणाम स्वरूप यह स्पष्ट होता है कि शिक्षकों के मूल्य प्रतिमान पर लिंग भेद, निवास स्थान, शैक्षिक उपलब्धि, आयु आदि विभिन्न कारकों का प्रभाव पड़ता है। मूल्यों के अध्ययन से संबंधित साहित्य के पुनरावलोकन से यह निष्कर्ष निकलता है कि अभी तक जो भी अध्ययन हुआ है, वह केवल मूल्य अध्ययन की समस्या के ऊपरी सतह को ही छू पाया है। इस राज्य में अनुसूचित जनजाति की अधिकतम संख्या वाले मध्य प्रदेश जनजाति के उत्थान एवं उनको मुख्यधारा में लाने के लिए छात्रों में वांछित मूल्यों के विकास में अध्यापक की महत्वपूर्ण भूमिका होती है। छात्र प्रत्यक्ष या अप्रत्यक्ष रूप से अध्यापक के व्यक्तित्व से प्रभावित होता है, लेकिन अध्यापक अपने छात्रों में आदर्श मूल्यों का विकास तभी कर सकता है, जब वह स्वयं भी आदर्श मूल्यों से परिपूर्ण हो। अतः अनुसूचित जनजाति के बालक/बालिकाओं में उच्च मूल्यों के विकास के लिए वहां पर कार्यरत शिक्षकों के मूल्यों का अध्ययन करना आवश्यक है। अतः ज्ञान की इसी आवश्यकता को ध्यान में रखते हुए प्रस्तुत शोध अध्ययन आदिवासी क्षेत्र में कार्यरत शिक्षकों के मूल्य प्रतिमानों का जाति, लिंग भेद, निवास स्थान (परिवेश) शिक्षक की योग्यता की भिन्नता के आधार पर मध्य प्रदेश के झाबुआ जिले के शिक्षकों का अध्ययन किया गया।

## उद्देश्य

- महिला एवं पुरुष शिक्षकों के मूल्य प्रतिमान का अध्ययन करना।
- ग्रामीण एवं शहरी शिक्षकों के मूल्य प्रतिमान का अध्ययन करना।
- प्रशिक्षित एवं अप्रशिक्षित शिक्षकों के मूल्य प्रतिमान का अध्ययन करना।
- विभिन्न जाति (आदिवासी, हरिजन, पिछड़ावर्ग एवं सामान्य जाति) के शिक्षकों के मूल्य प्रतिमान का अध्ययन करना।

## परिकल्पनाएं

- ❑ महिला और पुरुष शिक्षकों के विभिन्न मूल्यों के मध्य कोई सार्थक अंतर नहीं है।
- ❑ ग्रामीण एवं शहरी शिक्षकों के विभिन्न मूल्यों के मध्य कोई सार्थक अंतर नहीं।
- ❑ प्रशिक्षित एवं अप्रशिक्षित शिक्षकों के मूल्यों के मध्य कोई सार्थक अंतर नहीं है।
- ❑ आदिवासी जाति एवं सामान्य जाति के शिक्षकों के विभिन्न मूल्यों के मध्य कोई सार्थक अंतर नहीं है।
- ❑ आदिवासी एवं हरिजन जाति के शिक्षकों के मूल्य में कोई सार्थक अंतर नहीं है।
- ❑ आदिवासी एवं पिछड़ा वर्ग के शिक्षकों के मूल्य में कोई सार्थक अंतर नहीं है।

## न्यादर्श

प्रस्तुत अध्ययन में मध्य प्रदेश राज्य के झाबुआ ज़िले (आदिवासी बाहुल्य ज़िला) के शिक्षकों के विभिन्न मूल्यों के अध्ययन के लिए कोटा एवं उद्देश्य पद्धति के द्वारा न्यादर्श इकाईयों का चयन किया गया। इसके लिए ज़िले की 6 तहसीलों में से एक तहसील मुख्यालय के सभी विद्यालय के शिक्षकों का एवं ज़िले की एक तहसील के ग्रामीण विद्यालय के शिक्षकों का चयन किया गया, जिसमें 196 पुरुष एवं 96 महिला, इस प्रकार कुल 292 शिक्षकों को कोटा एवं उद्देश्यपूर्ण न्यादर्श पद्धति के द्वारा चयन किया गया जिससे कि प्रभावपूर्ण एवं सार्थक निष्कर्ष निकल सकें।

## अध्ययन उपकरण

इस अध्ययन हेतु शिक्षकों के मूल्य मापन के लिए डॉ. एस. पी. कुलश्रेष्ठ के द्वारा अनुकूलित एवं भारतीय परिस्थितियों में मानकीकृत अलपोर्ट वर्नन एवं लिंडज़े के मूल्य अध्ययन प्रश्नावली का प्रयोग किया गया। इस मूल्य मापनी में कुल 45 प्रश्नों के द्वारा सैद्धांतिक, आर्थिक, सौन्दर्यात्मक, सामाजिक, राजनैतिक एवं धार्मिक मूल्यों का मापन किया जाता है। उपकरण की वैधता एवं विश्वसनीयता उच्च स्तर की निर्धारित की गई है।

## संमकों का विश्लेषण एवं विवेचना

अध्ययन के लिए महिला/पुरुष, ग्रामीण/शहरी, प्रशिक्षित/अप्रशिक्षित, आदिवासी/सामान्य,हरिजन/पिछड़ा वर्ग के शिक्षकों के मूल्य संमकों का मध्यमान, मानक विचलन एवं टी-परीक्षण आदि सांख्यिकीय तकनीक का उपयोग किया गया।

**तालिका 1**

**महिला एवं पुरुष शिक्षकों के मूल्यों के प्राप्तांकों का मध्यमान, प्रमाण विचलन एवं टी- मान**

.05=1.97
.01=2.59
डी. एफ. = 290

| | महिला (96) | | पुरुष (96) | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मूल्य | मध्यमान | प्रमाण विचलन | मध्यमान | प्रमाण विचलन | टी-मान | सार्थकता स्तर |
| सैद्धांतिक | 41.77 | 5.39 | 38.58 | 7.09 | 3.01 | .01 |
| आर्थिक | 39.52 | 5.59 | 36.79 | 5.46 | 2.79 | .01 |
| सौंदर्यात्मक | 38.15 | 4.71 | 39.74 | 5.68 | 1.79 | एन. एस. |
| सामाजिक | 39.83 | 7.00 | 39.76 | 6.62 | 0.06 | एन. एस. |
| राजनैतिक | 41.83 | 6.35 | 40.90 | 6.58 | 0.82 | एन. एस. |
| धार्मिक | 41.98 | 6.76 | 38.29 | 7.05 | 3.05 | .01 |

तालिका 1 को देखने से स्पष्ट होता है कि महिला और पुरुष शिक्षकों में सौंदर्यात्मक, सामाजिक एवं राजनैतिक मूल्य समान रूप से विद्यमान हैं, क्योंकि इन मूल्यों के प्राप्तांकों का मध्यमानों में महिला और पुरुषों में सार्थक रूप से अंतर नहीं है। इस हेतु टी-मान क्रमशः 1.79, 0.06 एवं 0.82 जो कि 0.05 सार्थकता स्तर के मान से कम है। महिला शिक्षकों में सैद्धांतिक, आर्थिक एवं धार्मिक मूल्य पुरुष शिक्षकों की तुलना में अधिक है। इन मूल्यों की टी-मान क्रमशः 3.01, 2.79 एवं 3.05 है जो कि 0.01 सार्थकता स्तर के मान से अधिक है।

तालिका 2 को देखने से स्पष्ट होता है कि ग्रामीण एवं शहरी शिक्षकों के सौंदर्यात्मक एवं राजनैतिक मूल्य के प्राप्तांकों के मध्यमानों में सार्थक रूप से कोई अंतर नहीं है, क्योंकि इन मूल्यों के टी-मान क्रमशः 0.12 एवं 0.38 हैं, जो कि 0.05 सार्थकता स्तर के मान से बहुत कम हैं। ग्रामीण शिक्षकों में आर्थिक, सामाजिक एवं धार्मिक मूल्य शहरी शिक्षकों

**तालिका 2**

**ग्रामीण एवं शहरी शिक्षकों के मूल्य प्राप्तांकों का मध्यमान, प्रमाण विचलन एवं टी-मान**

| | ग्रामीण (80) | | शहरी (212) | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मूल्य | मध्यमान | प्रमाण विचलन | मध्यमान | प्रमाण विचलन | टी-मान | सार्थकता स्तर |
| सैद्धांतिक | 40.03 | 5.70 | 42.31 | 6.02 | 2.13 | .05 |
| आर्थिक | 39.35 | 4.18 | 36.72 | 6.15 | 2.96 | .01 |
| सौंदर्यात्मक | 39.00 | 5.96 | 38.87 | 6.21 | 0.12 | एन. एस. |
| सामाजिक | 41.66 | 3.79 | 38.32 | 6.71 | 3.19 | .01 |
| राजनैतिक | 40.88 | 6.04 | 41.32 | 6.70 | 0.38 | एन. एस. |
| धार्मिक | 42.75 | 3.79 | 40.04 | 3.16 | 4.04 | .01 |

डी. एफ. =290

**तालिका 3**

**प्रशिक्षित एवं अप्रशिक्षित शिक्षकों के मूल्य प्राप्तांकों का मध्यमान, प्रमाण विचलन एवं टी-मान**

| | प्रशिक्षित (90) | | अप्रशिक्षत (202) | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| मूल्य | मध्यमान | प्रमाण विचलन | मध्यमान | प्रमाण विचलन | टी-मान | सार्थकता स्तर |
| सैद्धांतिक | 38.62 | 6.52 | 40.04 | 6.80 | 1.29 | एन. एस. |
| आर्थिक | 39.40 | 4.93 | 36.77 | 5.69 | 2.82 | .01 |
| सौंदर्यात्मक | 37.20 | 4.79 | 39.81 | 7.73 | 2.49 | .05 |
| सामाजिक | 37.84 | 6.65 | 40.41 | 6.68 | 2.16 | .05 |
| राजनैतिक | 42.18 | 4.96 | 40.76 | 7.05 | 1.40 | एन. एस. |
| धार्मिक | 40.84 | 6.44 | 41.86 | 7.31 | 0.85 | एन. एस. |

डी. एफ.= 290

की तुलना में अधिक हैं इन मूल्यों का टी-मान क्रमश: 2.96, 3.19 एवं 4.04 हैं जो कि 0.01 सार्थकता स्तर के मान से अधिक है, जिससे यह स्पष्ट होता है कि इन मूल्यों में ग्रामीण व शहरी शिक्षकों में सार्थक रूप से अंतर पाया जाता है, जबकि शहरी शिक्षकों में सैद्धांतिक मूल्य ग्रामीण शिक्षकों से अधिक पाया गया, क्योंकि इनके मूल्य के प्राप्तांकों का मध्यमान में सार्थक रूप से अंतर पाया गया, सैद्धांतिक मूल्य का टी-मान 2.13 है, जो कि 0.05 सार्थकता स्तर के मान से अधिक है।

तालिका 3 के विश्लेषण से यह ज्ञात होता है कि प्रशिक्षित शिक्षकों में आर्थिक मूल्य अप्रशिक्षित शिक्षकों की अपेक्षा अधिक पाया गया, क्योंकि इस मूल्य के प्राप्तांक के मध्यमान में सार्थक अंतर है। इसका टी-मान 2.82 है जो कि .01 सार्थकता स्तर के मान से अधिक है। अप्रशिक्षित शिक्षकों में सौंदर्यात्मक एवं सामाजिक मूल्य प्रशिक्षित शिक्षकों की तुलना में अधिक पाया गया, क्योंकि इस मूल्यों के मध्यमानों में सार्थक रूप से अंतर है। इनका टी-मान क्रमश: 2.49 एवं 2.16 है जो कि 0.05 सार्थकता स्तर के मान से अधिक है। सैद्धांतिक, राजनैतिक एवं धार्मिक मूल्यों में इन दोनों समूहों में .01 एवं .05 सार्थकता स्तर के मान से इनके टी-मान बहुत कम हैं। अत: ये मूल्य समान रूप से इन समूहों में विद्यमान हैं।

## परिणामों की व्याख्या

तालिका 1 से स्पष्ट होता है कि महिला शिक्षक में पुरूष शिक्षक की तुलना में सैद्धांतिक, आर्थिक मूल्य अधिक पाए गए। महिला शिक्षक ईश्वर में विश्वास, धार्मिक मान्यताओं को मानना, पाप, पुण्य, घर को सुचारू रूप से संचालित करना आदि गुणों से परिपूर्ण रहती हैं। परिवार की प्रतिष्ठा एवं एकता बनाए रखने में नारी की महत्वपूर्ण भूमिका होती है। यही कारण हो सकता है कि महिला शिक्षकों में सैद्धांतिक, आर्थिक एवं धार्मिक मूल्य अधिक पाए गए। मेहता (1973), छाबड़ा (1975) ने भी महिला शिक्षकों में धार्मिक मूल्य अधिक पाया।

तालिका क्रमांक 2 से स्पष्ट होता है कि ग्रामीण शिक्षकों में शहरी शिक्षकों की अपेक्षा धार्मिक, सामाजिक एवं आर्थिक मूल्य सार्थक रूप से अधिक है। ग्रामीण शिक्षकों में ग्रामीण पर्यावरण के प्रभाव से समाज सहायता, दया,प्रेम, सहानुभूति, मानव सेवा, मितव्ययी होना आदि गुणों का प्रभाव शहरी शिक्षकों की अपेक्षा अधिक पाया गया। ग्रामीण परिवेश ने पुरानी परम्पराएं, धार्मिक भावनाएं, सामाजिक एकता, सहयोग, प्रेम एवं त्याग की भावना अधिक रहती है। इसी कारण ग्रामीण शिक्षकों में धार्मिक, सामाजिक एवं आर्थिक मूल्य शहरी शिक्षकों की अपेक्षा अधिक पाए जाते हैं।

शहरी शिक्षकों में ग्रामीण शिक्षकों की अपेक्षा सैद्धांतिक मूल्य सार्थक रूप से अधिक है। इसका कारण शहरों के व्यक्तियों की जीवनचर्या में एक यांत्रिकीकरण जैसा प्रभाव होता है। व्यक्ति की संवेदनाएं कमजोर पड़ती जाती हैं अत: शहरी शिक्षकों में इस कारण से संभवत: सैद्धांतिक मूल्य अधिक हो सकते हैं।

तालिका 3 के निरीक्षण से यह ज्ञात होता है कि प्रशिक्षित शिक्षकों में आर्थिक मूल्य अप्रशिक्षित शिक्षकों की अपेक्षा सार्थक रूप में अधिक हैं। प्रशिक्षित शिक्षकों मे सामाजिक एवं पर्यावरणीय समायोजन की क्षमता अधिक हो जाती है। सम्भवत: इस कारण से उनमें आर्थिक मूल्य अधिक होता है।

अप्रशिक्षित शिक्षकों में सौन्दर्यात्मक एवं सामाजिक मूल्य सार्थक रूप से प्रशिक्षित शिक्षकों की अपेक्षा अधिक है। अप्रशिक्षित शिक्षक चूंकि अध्यापन सेवा के नवागन्तुक होते हैं, अपने जीवन की नई कल्पनाएं लिए होते हैं तथा उनमें सामाजिक चेतना, प्रेम, त्याग की भावना अधिक होती है। सम्भवतया: इसी कारण से उनमें सौन्दर्यात्मक एवं सामाजिक मूल्य अधिक होते हैं।

## निष्कर्ष

- प्रस्तुत अध्ययन से निम्नलिखित निष्कर्ष प्रातपादित किए गए हैं: महिला शिक्षकों में धार्मिक, आर्थिक एवं सैद्धांतिक मूल्य पुरुष शिक्षकों की अपेक्षा सार्थक रूप से अधिक पाए गए।
- ग्रामीण शिक्षकों में धार्मिक एवं सामाजिक मूल्य शहरी शिक्षकों की अपेक्षा सार्थक रूप से अधिक पाए गए।
- शहरी शिक्षकों में सैद्धांतिक मूल्य ग्रामीण शिक्षकों की अपेक्षा सार्थक रूप से अधिक पाए गए।
- प्रशिक्षित शिक्षकों में आर्थिक मूल्य अप्रशिक्षित शिक्षकों की अपेक्षा सार्थक रूप से अधिक पाए गए।

- अप्रशिक्षित शिक्षकों में सौंदर्यात्मक एवं सामाजिक मूल्य प्रशिक्षित शिक्षकों की तुलना में सार्थक रूप से अधिक पाए गए।

## शोध अध्ययन का शैक्षिक महत्व

व्यक्ति के जन्म के समय उसमें किसी भी प्रकार के जीवन मूल्य नहीं पाए जाते हैं। जैसे-जैसे वह बड़ा होता है, अपने पारिवारिक, सामाजिक, आर्थिक एवं सांस्कृतिक पर्यावरण से प्राप्त अनुभव के द्वारा उसके मूल्यों का एक प्रतिमान बनता है। व्यक्ति के व्यवहार पर उसके मूल्यों का प्रभाव पड़ता है। और व्यक्ति के व्यवहार निर्धारण में बाल्यकाल की अवस्था सर्वाधिक महत्वपूर्ण अवस्था होती है। इस अवस्था में बच्चा अधिकांश समय अपने परिवार, मित्रों के साथ एवं विद्यालय में रहता है। अतः बच्चे में उच्च आदर्श एवं रचनात्मक मूल्य प्रतिमान के विकास के लिए अनुकूल पारिवारिक एवं सामाजिक पर्यावरण के साथ-साथ आदर्श विद्यालय पर्यावरण भी आवश्यक है। विद्यालय के आदर्श पर्यावरण के निर्माण एवं छात्रों में उच्च मूल्य प्रतिमान के सृजन में शिक्षक की महत्वपूर्ण भूमिका होती है। लेकिन इसके लिए अनिवार्य है कि अध्यापकों में भी उच्च, आदर्श मूल्य विद्यमान हों।

शिक्षकों में अनुकुल मूल्य प्रतिमान के विकास के लिए उनके मूल्यों का अध्ययन किया जाए एवं प्राप्त निष्कर्ष के द्वारा शैक्षिक नीति निर्धारकों, शैक्षिक प्रशासकों, प्रशिक्षण संस्थाओं को सुझाव दिए जाएं। प्रस्तुत अध्ययन इस ओर एक महत्वपूर्ण प्रयास है।

प्रस्तुत अध्ययन के निष्कर्ष के आधार पर यह कहा जा सकता है कि मध्यप्रदेश के आदिवासी क्षेत्र के झाबुआ जिले के शिक्षकों में शिक्षक व्यवसाय के लगभग अनुकूल मूल्य प्रतिमान हैं। इस दिशा में नीति निर्धारकों, प्रशिक्षण संस्थाओं को विशेष ध्यान देना चाहिए ताकि अध्यापन व्यवसाय के अनुकूल शिक्षकों में मूल्यों का विकास हो सके। प्रस्तुत शोध अध्ययन इस दिशा में अत्यंत महत्वपूर्ण एवं उपयोगी सिद्ध हो सकता है। ❑❑

## संदर्भ


1. बेग, एम. ए. (1966): **वेल्यू ओरियन्टेशन ऑफ इन्डियन एंड अमेरिकन स्टूडेन्ट्स : ए क्रास कल्चरल स्टडी**, सायकलोजिया, एन इन्टरनेशनल जर्नल ऑफ सायकलॉजी इन द ओरियन्ट, 9 (2) 111-119.
2. छाबड़ा, एन. ए. (1975): **ए स्टडी ऑफ सर्टेन सोशल साइक्लॉजीकल वेरिएबिल्स रिलेटिंग टू टीचर्स मौरल एट सैकण्डरी एंड कॉलेज लेविल्स**, पी. एच. डी. मनोविज्ञान, मेरठ विश्वविद्यालय।
3. डॉज के.के. (1983): **कॉन्फिलिक्ट बिटवीन वेस्टर्न एंड ट्रेडिशनल ईरानियन एजूकेशनल वेल्यूज**, डिजर्टेशन एब्स्ट्रेक्ट इन्टरनेशनल, 44, 1252 ए।
4. गुजायक, एस. जे. (1974): **द यूज ऑफ वेल्यूज क्लेरिफिकेशन स्टेजीस् विद फोर्थ-ग्रेड स्टूडेन्ट्स टू इनवेस्टीगेट, इन्फ्लुयेंस ऑन सेल्फ कान्सेप्ट एंड वेल्यूज**, अप्रकाशित शोध प्रबंध, ओहिया स्टेट युनिवर्सिटी, काल्यूम्बस ओहिया।
5. जैन, बी. (1982): **ए स्टडी ऑफ क्लासरूम बिहेवियर पेटर्न ऑफ टीचर्स इन रिलेशन टू देयर ऐटीट्यूड टूवर्ड्स प्रोफेशन एंड मॉरल वेल्यूज**, पी. एच. डी. शिक्षा, जामिया मिलिया इस्लामिया।
6. कौल, एस. (1977): **पर्सनालिटी फेक्टर्स, वेल्यूज एंड इनट्रेस्ट एमंग द मोस्ट एक्सपेक्टेड सेकेण्डरी स्कूल, फीमेल टीचर्स ऑफ मथुरा डिस्ट्रिक्ट**, पी. एच. डी. साय., आगरा युनिवर्सिटी।
7. कुलश्रेष्ठ, एस. पी. (1972): **मूल्य अध्ययन प्रश्नावली**, रूपा सायकलॉजी कार्पो. वाराणसी।
8. रेस्चर, एन. यू. (1968): **इन्ट्रोडक्शन टू वेल्यू थ्योरी**, प्रेस्टाइन हॉल इन्क्लेव क्लिफ्स, न्यूजर्सी।
9. शर्मा, एम. एन. एवं सिन्हा **कार्यरत महिलाओं के बदलते मूल्य**, भारतीय आधुनिक शिक्षा, पृष्ठ 32 -38 अप्रैल (1987).

# शिक्षित महिलाएं और पीढ़ी अंतराल का प्रभाव

कृष्णा सिंह

रीडर, शिक्षा संकाय
श्री अग्रसेन महिला स्नातकोत्तर महाविद्यालय
आज़मगढ़

समय के साथ-साथ हर क्षेत्र में परिवर्तन होना स्वाभाविक है। विभिन्न क्षेत्रों में होने वाले इन परिवर्तनों का प्रभाव मानव के जीवन मूल्यों पर भी पड़ता है। प्रस्तुत लेख में शिक्षित महिलाओं पर पीढ़ी अंतराल का प्रभाव देखने के लिए लेखिका ने विभिन्न बिंदुओं पर विचार किया है। निष्कर्ष के रूप में शिक्षित महिलाओं पर पीढ़ी अंतराल का महत्त्वपूर्ण प्रभाव उनकी उच्च शिक्षा, आदर्श, वैज्ञानिक दृष्टि, नारी का ऊंचा उठने का भरसक प्रयास, बौद्धिक व राजनैतिक पक्ष इत्यादि तथ्यों में परिलक्षित होता है।

भारतीय परंपरा में स्त्री को सदैव सम्मानजनक स्थान दिया जाता रहा है। उसे मां या सहचरी कह कर पुकारा जाता था परंतु उन्हें सदा असहाय एवं दासवत निर्भरता का प्रशिक्षण दिया जाता रहा। आज परिस्थितियां बदल गई हैं। आज महिलाएं शिक्षा प्राप्त करके समाज के महत्वपूर्ण कार्यों में परुषों के साथ योगदान कर रही हैं। आज उनकी स्थिति में क्रांतिकारी परिवर्तन आ गया है। उसका श्रेय स्त्री शिक्षा एवं साक्षरता के प्रचार तथा प्रसार को है। आज नारी शक्ति, धन और ज्ञान का प्रतीक मानी गई है। वह हमारी राष्ट्रीयता की प्रतीक भी है। अपने देश को हम भारत माता कह कर नारी के प्रति अपनी श्रद्धा प्रकट करते हैं।

विभिन्न सामाजिक पहलुओं के अंतर्गत वर्तमान शिक्षित एवं जागृत नारी, नारी जाति के उत्थान के लिए उतनी ही प्रयत्नशील है जितनी की वैदिक काल में गार्गी और मैत्रेयी थीं।

आज की शिक्षित नारी अपनी प्राचीन परंपरा एवं परिपाटी को केवल परंपरा के रूप में न मानकर उसे तर्क के आधार पर परिवर्तित करने के साथ-साथ अपने सामाजिक कार्यों और समाज के अंतर्गत नारी गत पारिवारिक भूमिकाओं में न बंध कर परिवर्तन को चुनौती के रूप में स्वीकार कर आगे बढ़ रही हैं। शिक्षित नारी के दृढ़संकल्प का ही परिणाम है कि आज वर्तमान नारी जाति अधिकाधिक शिक्षित और प्रभावी बन रही है। आज नारी पुरुषों की चेरी और चहारदीवारी की पक्षी न रहकर पुरुषों के समक्ष सभी क्षेत्रों में पूर्ण एवं समान अधिकार प्राप्त कर चुकी है।

शिक्षित महिला का अभिप्राय केवल साक्षरता से जुड़ा नहीं है बल्कि संपूर्ण व्यवहार एवं सामाजिक मानसिकता से जुड़ा है। प्राचीन, मध्यकालीन एवं आधुनिक नारी के विचार, रहन-सहन, व्यवहार, सामाजिक-आर्थिक स्थिति, स्वतंत्रता आदि सभी बिंदुओं पर पीढ़ी अंतराल का प्रभाव है और अंतर स्पष्ट दृष्टिगोचर होता है। भारत के कुछ परिवारों में मध्ययुग की अवस्थाएं आज भी कायम हैं। कन्या जन्म पर शोक एवं पुत्रोत्पत्ति पर उल्लास मनाने की प्रथा एवं विवाह योग्य हो जाने पर कन्या की राय न लेना साधारण एवं आम बात है। सामान्यत: माता-पिता का ध्यान कन्या की शिक्षा पर उतना नहीं जाता है जितना पुत्र की शिक्षा पर। सामाजिक परिवेश में विधवा होने पर कुलक्षिणी और संतान न होने पर बांझ की उपाधि आदि भी इसी के उदाहरण हैं।

आज के परिवेश में शिक्षा के प्रचार-प्रसार या महिलाओं के शिक्षित होने से काफी अंतर आया है। उनके विचारों एवं मानसिकता में उत्तरोत्तर विकास हुआ है। शिक्षित महिलाओं पर पीढ़ी अंतराल का प्रभाव देखने के लिए हमें कुछ बिंदुओं पर विचार करना होगा :

- ❑ सामाजिक पक्ष
- ❑ बौद्धिक पक्ष
- ❑ व्यावहारिक पक्ष

- पारिवारिक पक्ष
- आर्थिक पक्ष
- धार्मिक पक्ष
- शैक्षिक पक्ष
- राजनैतिक पक्ष

## सामाजिक पक्ष

आज सामाजिक चेतना की लहर समाज में स्पष्ट दृष्टिगोचर होती है। जो महिलाएं अपने घर के दरवाजे-खिड़कियों से झांक नहीं सकती थीं वे आज घर से बाहर जाकर नौकरी करती हैं, सिनेमा देखती हैं, समिति, संघों की सदस्य बनती हैं, पार्टियों, क्लबों में जाती हैं और इसी प्रकार विभिन्न सामाजिक कार्यक्रमों में भाग लेती हैं। रूढ़िवादी विचारों जैसे पर्दा प्रथा से दूर होकर विधवा विवाह, अंतर्जातीय विवाह आदि जैसे तार्किक आदर्शों और मूल्यों को अपनाती जा रही हैं। उनके रहन-सहन, पहनावे-ओढ़ावे में काफी अंतर आया है। वे सामाजिक क्षेत्र में काफी स्वतंत्र हुई हैं। आज समाज में महिला और पुरुष को समान एवं महत्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। वे परिवार के सीमित क्षेत्र से निकलकर वसुधैव कुटुम्बकम् की भावना से प्रेरित होकर समाज की प्रगति में सहायक हो रही हैं। शिक्षित महिलाओं में समाज का स्तर ऊंचा उठ रहा है। आज महिलाएं घर के कार्य से लेकर राष्ट्र के प्रति अपने उत्तरदायित्व तक को निभा रही हैं।

## बौद्धिक पक्ष

शिक्षित महिलाएं बौद्धिक रूप से इतनी जागरूक हुई हैं कि वे अपने परिवार के सदस्यों को उचित वातावरण एवं सुसंस्कृत विचार प्रदान कर रही हैं। परिवार के रहन-सहन को बेहतर बना रही हैं। आज परिवार में छोटे बच्चों को पढ़ाने में महिलाएं सक्षम हैं और उनके भविष्य निर्माण में सहायक भी हैं। पारिवारिक निर्णय में वह पुरुष के साथ-साथ चल रही हैं। शिक्षित महिलाओं के विचारों में शिक्षा की वजह से क्रांतिकारी परिवर्तन घर से लेकर राष्ट्रीय स्तर पर परिलक्षित होता है।

## व्यावहारिक पक्ष

आज समाज में महिलाओं की सोच का व्यावहारिक पक्ष में काफी परिवर्तन आया है। लड़कियों को जन्म से लेकर मृत्यु तक पुरुषों की दासी बन कर रहना पड़ता था। विवाह के पूर्व पिता, उसके पश्चात् पति तथा पति की मृत्यु के पश्चात् पुत्र के अधीन रहना पड़ता था। आज उसमें परिवर्तन आया है। लड़कियां स्वतंत्र हुई हैं। उनके विवाह की उम्र 8 से 10 वर्ष के स्थान पर 18 से 25 वर्ष हो गई है। वैवाहिक संबंध दासी के रूप में नहीं बल्कि सहचरी के रूप में परिवर्तित हो गया है। पति एवं बच्चे के साथ कंधे से कंधा मिलाकर चल रही हैं और उनके प्रत्येक निर्णयों में आदर्श भूमिका निभा रही हैं। आज परिवार में वे आदर्श नारी के रूप में अपना अस्तित्व बनायें हुए हैं। कुछ शिक्षित महिलाओं में कारण व्यवहारिक रूप से परिवार के प्रत्येक पक्षों में काफी मधुरता बढ़ी है। लोग व्यवहारों को भावनात्मक ढंग से न लेकर तार्किक ढंग से प्रयोग में ला रहे हैं जैसे बहू को बेटी, ननद को बहन, सास-श्वसुर को मां बाप मानना आदि।

## पारिवारिक पक्ष

पारिवारिक पक्ष में शिक्षित महिलाओं की स्थिति अधिक मजबूत हुई है। बाल विवाह का अंत हो गया है, दहेज निरोधक परिस्थितियां सामने आ रही हैं। आज शिक्षित महिलाएं दहेज के खिलाफ हैं जबकि पहले महिलाएं ही दहेज प्रथा में आसक्त मानी जाती थीं। आज परिवार ने अंतर्जातीय विवाह को भी स्वीकार कर लिया है। आज उन्हें बांध कर परिवार में नहीं रखा जा सकता। उन्हें कानूनी रूप से विवाह विच्छेद का अधिकार प्राप्त है। आज परिवार चलाने के लिए उनके अंदर निर्णय लेने की क्षमता आ गई है जैसे विभिन्न स्थानों पर नशा निरोधक आवाजें उठ रही हैं और समाज के अवांछित तत्वों को उखाड़ फेंकने का बीड़ा उठा लिया है। आज परिवार में से सास-श्वसुर की सम्माननीय वधू और पति की मित्र गृहस्वामिनी एवं मंत्रणा देने का अधिकार प्राप्त कर चुकी है। आज महिलाओं के कंधे पर संपूर्ण परिवार का बोझ आ पड़ा है। वे बच्चों के लालन-पालन से लेकर शिक्षा-दीक्षा

का कर्तव्य निभा रही हैं, उसे संपूर्ण सम्पत्ति का अधिकार प्राप्त है, बच्चे सह अधिकारी के रूप में होंगे।

संयुक्त परिवार सामाजिक परंपराओं का एक अखाड़ा है जहां पर नाना प्रकार के अंध-विश्वास और धार्मिक विश्वासों से जकड़े बड़े-बूढ़ों का जमघट होता है जो किसी भी मूल्य पर पुराने तरीकों और विचारों को नहीं त्यागना चाहते। इन्हीं बड़े-बूढ़ों के कारण शिक्षित एवं जागृत महिलाएं संयुक्त परिवार के स्वरूप को नहीं स्वीकार रही हैं क्योंकि वे स्वतंत्र निर्णय लेकर परिवार को आज की दौड़ में शामिल करना चाह रही हैं। अर्थात् वे हर बात को तर्कपूर्ण ढंग से सोच रही हैं। आज की नारी सीमित परिवार रखने में विश्वास रखती है संतानोत्पत्ति को वे ईश्वर की देन न मानकर इस संबंध में वैज्ञानिक दृष्टिकोण अपना रही हैं। इसलिए वे लड़के-लड़की में कोई अंतर नहीं मानती हैं। वे कम संतान की इच्छा करती हैं जिनका लालन पालन, शिक्षा-दीक्षा एवं शारीरिक रूप से स्वस्थ रखने में वे सक्षम हो सकें। वे अंधविश्वासों में भी अपना विश्वास नहीं रखती हैं जैसे प्राचीन काल में पुत्र को अधिक महत्व मिलता था क्योंकि उन्हीं से वंश विस्तार, पुण्य प्राप्ति, मोक्ष-प्राप्ति,तर्पण,पिण्डदान का अधिकार होता था और बालिका को हीन भावना से देखा जाता था। आज की परिस्थिति बदल गई हैं धार्मिक भावना को तार्किक और वैज्ञानिक ढंग से देखा जा रहा है। इसलिए कम संतान की उत्पत्ति उत्तरोतर समग्र विकास के लिए आवश्यक है।

## आर्थिक पक्ष

शिक्षित महिलाओं की आर्थिक दृष्टि से स्थिति मजबूत हुई है। वह पहले पति पर आश्रित रहती थीं अब वे स्वयं जीविकोपार्जन में लगी हैं। आज महिलाएं प्राय: सभी व्यवसायों में देखी जा रही हैं। वे वकील हैं, प्रोफेसर हैं, एकाउंटेंट हैं भारतीय प्रशासनिक सेवा अधिकारी हैं, डाक्टर हैं, नर्स हैं, जज हैं, यहां तक कि सेना में भी कार्य कर रही हैं, वे दो पहिए वाले वाहन से लेकर ट्रक, वायुयान तक चला रही हैं। उन्हें पुरुषों के समान संपूर्ण क्षेत्र में अधिकार प्राप्त हैं। शिक्षित महिलाएं परिवार से लेकर देश तक की आर्थिक स्थिति को सुधारने में सहायक हैं।

## धार्मिक पक्ष

आज की शिक्षित महिलाएं धर्म के वैज्ञानिक दृष्टिकोण को अपना रही हैं। प्राचीन युग में पर्वत, नदियों, तीर्थस्थान, पेड़-पौधों की पूजा धार्मिक ढंग से की जाती थी परन्तु आज की महिलाएं उसे राष्ट्रीय एकता, देश भक्ति और पर्यावरण से जोड़ती हैं। धर्म को वह चारित्रिक और नैतिकता के विकास का आधार मानती हैं जैसे लोक कल्याण की भावना का विकास, संकीर्ण मनोवृत्तियों का शोधन नि:स्वार्थ सेवा का भाव पैदा करना आदि। धार्मिक क्षेत्र में वे अपने व्यक्तित्व के उत्तम गुणों का विकास करती हैं, जैसे श्रद्धा, प्रेम, सहयोग, सहनशीलता, परोपकार, उदारता मानव मात्र से प्यार आदि। धर्म के संकुचित रूप को न स्वीकार कर व्यापक रूप को स्वीकार करती हैं यथा – ऊंच नीच, छूत-अछूत गरीब-अमीर, सभी को उदार दृष्टिकोण से देखती हैं। वे अन्याय, अत्याचार, सांप्रदायिकता से दूर हट कर वसुधैव कुटुम्बकम् की भावना से सोचती हैं। इस प्रकार उदार धार्मिकता शिक्षित महिलाओं के विचारों में शोधन, परिवर्तन करती है और उसके आचार-विचार में शुद्धता लाती है।

## शैक्षिक पक्ष

प्राचीन युग में शिक्षा का उद्देश्य एक मात्र जीविकोपार्जन से जुड़ा हुआ था। इसलिए वह पुरुषों का अधिकार क्षेत्र था क्योंकि परिवार के भरण-पोषण का भार उनके कंधे पर था। परंतु पीढ़ी अंतराल के कारण मान्यताएं बदल गई हैं। शिक्षा का अधिकार बालक-बालिकाओं दोनों को है क्योंकि वह पुरुषों के साथ जीविकोपार्जन से लेकर विभिन्न क्षेत्रों में कंधे से कंधा मिलाकर अपने कर्तव्य का पालन कर रही हैं। आज महिलाएं वैज्ञानिक, सामाजिक, राजनैतिक, व्यावसायिक, सभी प्रकार की शिक्षा प्राप्त कर रही हैं। शिक्षित महिलाओं के जागरूक होने से समाज में बालिकाएं अपव्यय और अवरोधन की समस्या से बचती जा रही हैं। सरकार की तरफ से भी स्त्री शिक्षा पर पूर्ण रूपेण ध्यान दिया जा रहा है। बालिकाओं की शिक्षा बारहवीं कक्षा तक नि:शुल्क दी जा रही है उन्हें विभिन्न प्रकार से सरकारी सहायता प्रदान की जा रही है।

अतः शिक्षा के विस्तार के कारण महिलाओं में परंपरागत अंध विश्वास तथा संकीर्ण मनोभाव दूर होते गए और उनमें नई चेतना और आत्मविश्वास जागृत हो गया। वे अपने अधिकारों और कर्तव्यों के प्रति जागरूक हो गईं।

## राजनैतिक पक्ष

आज शिक्षित नारी को पुरुषों के समान अधिकार प्राप्त हैं। राष्ट्र को उन्नत और सफल बनाने के लिए स्त्रियों पर उतना ही दायित्व है जितना पुरुषों पर। प्रजातंत्र की सफलता शिक्षित नारियों पर निर्भर है। राष्ट्रीय तथा अंतर्राष्ट्रीय समस्याओं का समाधान एवं देश को प्रगति पथ पर ले जाना उनका उत्तरदायित्व है।

आज प्रत्येक नारी को वोट देने तथा लोकसभा और विधान सभा आदि के सदस्य के लिए उम्मीदवार होने का पुरुषों के समान ही अधिकार प्राप्त है। आज शिक्षित नारियों में राजनैतिक क्षेत्र में स्त्रियों का महत्वपूर्ण योगदान सर्वविदित है। राजनैतिक क्षेत्र में पर्याप्त चेतना जागृत हुई है। आज भारत के राजनैतिक क्षेत्र में कार्य करने वाली स्त्रियां न केवल भारत में वरन् संपूर्ण विश्व में सम्मान प्राप्त कर रही हैं।

ग्रामीण अंचल के अनेक रूढ़िवादी परिवारों में भी जहां बहू को घर से बाहर नौकरी कराना शान के खिलाफ माना जाता था, आज बहू-बेटियां राजनीति के क्षेत्र में उतर रही हैं। यह सम्मान का विषय माना जाता है।

सरकार ने भी इस क्षेत्र में सराहनीय सहयोग किया है। विभिन्न क्षेत्रों में महिलाओं को आरक्षित सीटें प्राप्त हैं जिससे महिलाओं की राजनैतिक क्षेत्र में जागरूकता बढ़ी है। अब तो हर्ष की बात यह है कि संविधान में संशोधन कर महिलाओं को राजनीतिक क्षेत्र में 30 प्रतिशत आरक्षण देने हेतु प्रस्ताव संसद में पेश किया जा रहा है।

## निष्कर्ष

निष्कर्ष रूप में हम यह कह सकते हैं कि शिक्षित महिलाओं पर पीढ़ी अंतराल का महत्वपूर्ण प्रभाव परिलक्षित होता है। प्राचीन नारी का आदर्श आध्यात्मिक था। वह पति को परमेश्वर मानती थी उसमें श्रद्धा रखती थी, परन्तु आज की शिक्षित नारी का आदर्श भौतिक है वह पति को अपना मित्र मानती है तथा उससे सुख-सुविधा की इच्छा रखती हैं। आज की महिलाएं पुरुष से हर क्षेत्र में प्रतियोगिता की भावना रखती हैं। शिक्षित नारी का आदर्श उच्च शिक्षा प्राप्त करने का उद्देश्य, ज्ञान विज्ञान के क्षेत्र में ऊंचा उठना, नौकरी प्राप्त करना और राजनीतिक क्षेत्र में सक्रिय भाग लेना है। प्राचीन नारी का विवाह धार्मिक संस्कार था आज की शिक्षित नारी का विवाह एक सामाजिक समझौता है जो किसी भी समय तोड़ा जा सकता है। प्राचीन समय में तलाक प्रथा नहीं थी। आज तलाक देना सामान्य प्रथा है। प्राचीन काल में महिलाएं धार्मिक अंधविश्वास एवं पुराने संस्कारों से बंधी थीं परन्तु आज की शिक्षित नारी धर्म को वैज्ञानिक दृष्टि से एवं संस्कारों को तार्किक दृष्टि से देखकर उसका अनुपालन करती है। आज की शिक्षित नारी का बौद्धिक पक्ष इतना मजबूत हुआ है कि वह जीवन के प्रत्येक क्षेत्र में सिर्फ भावनात्मक ढंग से नहीं सोचती बल्कि उसे तार्किक और व्यावहारिक ढंग से सोचती है। आज की शिक्षित नारी के कंधे पर पुरुष के समान ही समाज, राष्ट्र, परिवार का भार आ पड़ा है। शिक्षित महिलाओं पर पीढ़ी अंतराल का प्रभाव वर्तमान समय में इतना स्पष्ट है कि उसे शब्दों में नही बांधा जा सकता।

□□

# कोचिंग कक्षाओं के प्रति दसवीं एवं बारहवीं कक्षा के विद्यार्थियों की अभिवृत्ति

विनोद जी. पटेल

वी. टी. चोक्सी सार्वजनिक अध्यापन विद्यालय
सूरत - 395 001

आजकल स्कूली शिक्षा के क्षेत्र में ट्यूशन के प्रति विद्यार्थियों का आकर्षण एक सामान्य बात है। अधिकांश लोगों का इस संबंध में यह विचार है कि इसका मूल कारण स्कूली शिक्षा में कमियां, कक्षा में अध्यापकों की अनुपस्थिति, शिक्षकों द्वारा कक्षा में विद्यार्थियों के लिए विषय के ठीक से प्रतिपादन का अभाव इत्यादि है।

प्रस्तुत शोध अध्ययन में लेखक ने ट्यूशन के प्रति दसवीं एवं बारहवीं कक्षा के विद्यार्थियों की अभिवृत्ति का अध्ययन किया है। अध्ययन के उपरांत लेखक ने उपरोक्त विषय से संबंधित कुछ मूल प्रश्नों के उत्तर देने की समुचित चेष्टा की है।

तकनीकी विकास के साथ-साथ शिक्षा का भी विकास और व्यापार काफी तेज़ी से बढ़ा है, जिसके कारण उसकी गुणवत्ता में कुछ गिरावट भी देखने को मिल रही है। शिक्षाशास्त्री, मनोवैज्ञानिक एवं शिक्षक सभी वर्तमान शिक्षा व्यवस्था से असंतुष्ट हैं। शिक्षक कहते हैं विद्यार्थी पढ़ना नहीं चाहते। विद्यार्थी कहते हैं, शिक्षक ठीक से पढ़ाते नहीं हैं। आज की वास्तविकता यह है कि विद्यालय के कक्षा-कक्ष खाली है; जबकि ट्यूशन के वर्ग भरे हुए दिखाई पड़ते हैं। ऐसा आखिर क्यों हो रहा है? क्या ट्यूशन वर्ग में शिक्षक अच्छा पढ़ा रहे हैं? क्या ट्यूशन वर्ग में सभी विद्यार्थियों पर व्यक्तिगत ध्यान देकर उनकी रुचि के अनुसार पढ़ाया जाता है ? स्कूल वर्ग में विद्यार्थी अनियमित तथा ट्यूशन वर्ग में नियमित रूप से क्यों उपस्थित रहते हैं? आखिर स्कूली शिक्षा में क्या कमियां हैं? ट्यूशन वर्गों के प्रति इतना आकर्षण क्यों हैं ?

उपरोक्त प्रश्नों के उत्तर जानने के लिए और ट्यूशन वर्ग के प्रति विद्यार्थियों की अभिवृत्ति की जानकारी प्राप्त करने के लिए ही प्रस्तुत शोध अध्ययन किया गया था।

## अध्ययन के उद्देश्य

- स्कूली शिक्षा के विषय में कक्षा 10 और कक्षा 12 के विद्यार्थियों की राय प्राप्त करना।
- ट्यूशन वर्ग में जाने वाले कक्षा 10 और कक्षा 12 के विद्यार्थियों से स्कूली कक्षा-कक्ष के अध्ययन वातावरण एवं ट्यूशन वर्ग के अध्ययन वातावरण के बारे में जानकारी प्राप्त करना।
- शहर में स्थित ट्यूशन वर्गों के प्रति विद्यार्थियों के आकर्षण का कारण जानना।
- ट्यूशन वर्गों में जाने वाले विद्यार्थियों का स्कूली अध्ययन के प्रति निरुत्साह एवं अवहेलना के कारणों को जानना।
- ट्यूशन वर्गों के प्रति विद्यार्थियों की अभिवृत्ति का सर्वेक्षण करना एवं मार्गदर्शक सुझाव प्रदान करना।

## न्यादर्श

यह अध्ययन गुजरात के सूरत शहर में स्थापित ट्यूशन वर्गों से संबंधित था। ट्यूशन वर्ग में जाने वाले दसवीं कक्षा के 150 और बारहवी कक्षा के 150 विद्यार्थियों को यादृच्छिक रीति से न्यादर्श में लिया गया।

## विधि, उपकरण एवं पद्धति

विधि : अध्ययन में आवश्यक दत्त संकलन हेतु सर्वेक्षण विधि का प्रयोग किया गया।

शोध उपकरण : निम्नलिखित उपकरणों का उपयोग किया गया:

1. दत्त संकलन के लिए प्रसूची
2. साक्षात्कार

प्रसूची को निम्नलिखित विभागों में विभक्त किया गया:

विभाग 1 : शिक्षकों की विषयवस्तु कुशलता के बारे में विद्यार्थियों की राय (11 कथन)

विभाग 2 : शिक्षकों द्वारा विषयवस्तु के बारे में विद्यार्थियों की राय (17 कथन)

विभाग 3 : विषयवस्तु की प्रस्तुतीकरण के लिए प्रदत्त समय के बारे में राय (14 कथन)

विभाग 4 : स्कूल के और ट्यूशन वर्ग के शैक्षणिक वातावरण के बारे में राय (12 कथन)

विभाग 5 : स्कूल में अध्ययन के दौरान अवरोधक समस्याओं के बारे में राय (10 कथन)

प्रत्येक कथन को संपूर्ण सहमत, सहमत, तटस्थ, असहमत,और संपूर्ण असहमत जैसे पांच बिंदुओं में विभाजित करके क्रम मापदंड (5 Point Rating Scale) तैयार किया गया।

इस प्रसूची को 10 विशेषज्ञों को दिखाया गया। फिर 80 प्रतिशत विशेषज्ञों की सहमति के आधार पर प्रसूची को अंतिम स्वरूप प्रदान किया गया। अंतिम स्वरूप का कुल 300 विद्यार्थियों पर प्रयोग करके आवश्यक जानकारी प्राप्त की गई।

## दत्त विश्लेषण और अर्थघटन

तालिका (1) से स्पष्ट है कि शिक्षकों की विषयवस्तु की तैयारी के बारे में 36.5 प्रतिशत विद्यार्थी सहमत एवं उसके ऊपर का अभिप्राय रखते हैं। केवल 10.5 प्रतिशत विद्यार्थी तटस्थ रहे हैं और 54.5 प्रतिशत विद्यार्थी निम्न कक्षा का अभिप्राय रखते हैं। इससे स्पष्ट होता है कि विद्यार्थियों की दृष्टि से 36.5 प्रतिशत शिक्षक विषयवस्तु की अच्छी तैयारी के साथ पढ़ाने आते हैं। शेष 63.5 प्रतिशत शिक्षक बिना किसी उचित तैयारी के कक्षा-कक्ष में आते हैं।

जबकि ट्यूशन वर्ग के शिक्षकों की विषयवस्तु तैयारी के बारे में 94.5 प्रतिशत विद्यार्थी सहमत हैं और अच्छी राय रखते हैं। ट्यूशन वर्गों में प्रत्येक विद्यार्थी की ओर पर्याप्त ध्यान दिया जाता है; इस कथन पर 93.5 प्रतिशत विद्यार्थी सहमत थे। इस कारण ट्यूशन वर्गों की ओर विद्यार्थियों की अभिवृत्ति धनात्मक रही। उनके मतानुसार ट्यूशन वर्गों में विद्यार्थियों की ओर संपूर्ण ध्यान दिया जाता है।

तालिका (2) से स्पष्ट होता है कि स्कूल में शिक्षक अपने विषय में विषयांतर करते हैं। इस कथन से 64.5 प्रतिशत विद्यार्थी संपूर्ण सहमत थे। 45 प्रतिशत स्कूल में शिक्षक दृश्य श्रव्य साधनों का उपयोग करते हैं जबकि 26 प्रतिशत स्कूल में उसका बिल्कुल उपयोग नहीं होता है। दूसरी तरफ ट्यूशन

**तालिका 1**

**शिक्षकों की विषयवस्तु कुशलता के बारे में विद्यार्थियों की राय**

| संपूर्ण सहमत % | सहमत % | तटस्थ % | असहमत % | संपूर्ण असहमत % | मध्यमान % |
|---|---|---|---|---|---|
| 36.5 | 94.5 | 10.5 | 54.5 | 3.1 | 3.78 |

**तालिका 2**

**शिक्षकों की विषयवस्तु के प्रस्तुतीकरण के बारे में विद्यार्थियों की राय**

| संपूर्ण सहमत % | संपूर्ण असहमत % | मध्यमान % | कुल मध्यमान % |
|---|---|---|---|
| 64.5 | 26.0 | 62.18 | 3.66 |

वर्गों में शिक्षक दृश्य श्रव्य साधनों का पर्याप्त उपयोग करके विषयवस्तु के प्रस्तुतीकरण को प्रभावकारी बनाते हैं। प्रत्येक विद्यार्थी को उनकी समस्याओं का हल और प्रश्नों का हल दिया जाता है।

तालिका (3) से यह स्पष्ट होता है कि 70 प्रतिशत विद्यार्थियों का मानना है कि स्कूल में निर्धारित समयावधि में पाठ्यक्रम पूर्ण किए जाने से शिक्षक तेज़ी से पाठ्यक्रम पूर्ण कर देते हैं; जबकि ट्यूशन वर्ग में प्रत्येक विषय के अभ्यास के लिए पर्याप्त समय मिलता है। ज़रूरत पड़ने पर ही छुट्टियों में अभ्यास करवाते है।

तालिका (4) से स्पष्ट है कि 76.5 प्रतिशत विद्यार्थियों का यह मानना है कि स्कूल का वातावरण अध्ययन के लिए अनुकूल नहीं है। दूसरी ओर ट्यूशन वर्ग का वातावरण अध्ययन हेतु पोषक है। अभ्यास में कमजोर विद्यार्थियों पर ज्यादा ध्यान दिया जाता है। इकाई परीक्षा (वीक्ली टेस्ट) द्वारा विद्यार्थियों का निरंतर मूल्यांकन किया जाता है और उनकी कमज़ोरी दूर करने के लिए पर्याप्त अभ्यास कराया जाता है।

तालिका (5) से यह निर्देश मिलता है कि 73.5 प्रतिशत विद्यार्थियों का स्कूल में अध्ययन के बारे में उनकी समस्याओं का हल नहीं मिलता है, जबकि ट्यूशन वर्ग में उनकी हर प्रकार की समस्याएं दूर होती हैं। प्रत्येक विद्यार्थी को प्रश्न पूछने की छूट; जो स्कूल में नहीं मिलती है, वह ट्यूशन वर्ग में मिलती है।

दूसरी बात यह है कि स्कूल मुक्त पीरियड वाले विद्यार्थी अन्य वर्ग के विद्यार्थियों के लिए बाधा उत्पन्न करते हैं। जबकि यह समस्या ट्यूशन वर्ग में नहीं होती है।

तालिका 3

विषयवस्तु के प्रस्तुतीकरण के लिए प्रदत्त समय के बारे में राय

| संपूर्ण सहमत % | संपूर्ण असहमत % | मध्यमान % | कुल मध्यमान % |
|---|---|---|---|
| 70 | 30 | 55.64 | 3.97 |

तालिका 4

स्कूल के और ट्यूशन वर्ग के शैक्षणिक वातावरण के बारे में राय

| संपूर्ण सहमत % | संपूर्ण असहमत % | मध्यमान % | कुल मध्यमान % |
|---|---|---|---|
| 76.5 | 21.4 | 48.64 | 4.05 |

तालिका 5

स्कूल में अध्ययन के मार्ग में अवरोधक समस्याओं के बारे में राय

| संपूर्ण सहमत % | संपूर्ण असहमत % | मध्यमान % | कुल मध्यमान % |
|---|---|---|---|
| 73.5 | 26.5 | 36.31 | 3.63 |

## निष्कर्ष

- विद्यार्थियों के मतानुसार स्कूल में पाठ्यक्रम योग्य ढंग से सिखाया नहीं जाता जबकि ट्यूशन वर्ग में यह कार्य संतोषजनक ढंग से पूर्ण होता है। इसलिए ज़्यादा विद्यार्थी ट्यूशन वर्ग में जाना पसंद करते हैं।
- स्कूल में सिर्फ तेजस्वी विद्यार्थियों को ध्यान में रखकर सिखाया जाता है जबकि ट्यूशन वर्ग में तेजस्वी, मध्यम और निम्न तीनों स्तर के विद्यार्थियों पर पर्याप्त ध्यान दिया जाता है।
- स्कूल के शिक्षकों की विषयवस्तु की तैयारी एवं निपुणता की तुलना में ट्यूशन वर्ग में शिक्षकों की *विषयवस्तु की तैयारी व प्रस्तुतीकरण अच्छा रहता है।*
- स्कूल में विषयवस्तु के प्रस्तुतीकरण को प्रभावकारी और रसप्रद बनाने के लिए प्रायोगिक साधनों का उपयोग नहीं किया जाता है। ट्यूशन वर्ग में दृश्य श्रव्य साधनों का उपयोग करके अध्ययन को रसप्रद बनाने का प्रयास देखने में आया है।
- स्कूल में विद्यार्थियों की संख्या एक-एक कक्षा में करीब 70-80 होती है इसलिए व्यक्तिगत मार्गदर्शन देना, समस्या रूप प्रश्नों के उत्तर देना असंभव रहता है। ट्यूशन वर्ग में विद्यार्थियों की संख्या 40 से ज़्यादा नहीं होती है इसलिए व्यक्तिगत मार्गदर्शन संभव है।
- स्कूल में निर्धारित समय में पाठ्यक्रम पूर्ण करने के कारण शिक्षक अधिक गति से पाठ्यक्रम समाप्त कर देते हैं जबकि ट्यूशन वर्ग में छुट्टियों में भी अध्यापन कार्य जारी रहने के कारण पर्याप्त समय मिलता है और शिक्षक को अनावश्यक तेजी दिखाने की जरूरत नहीं होती है।
- स्कूल में परीक्षा केंद्रित प्रश्नों की तैयारी बहुत कम देखने को मिलती है, इससे संबंधित गृहकार्य भी पर्याप्त नहीं दिया जाता है जबकि ट्यूशन वर्ग में प्रत्येक विद्यार्थियों को आवश्यक स्वाध्याय एवं अध्ययन सामग्री दी जाती है।

## सुझाव

*स्कूल में प्रत्येक कक्षा में विद्यार्थियों की संख्या 50 से* अधिक नहीं होनी चाहिए। कम संख्या होने से अध्यापक विद्यार्थी पर व्यक्तिगत रूप से पर्याप्त ध्यान दे सकते हैं। स्कूल में विद्यार्थियों को आकर्षित करने के लिए उचित वातावरण का निर्माण करना चाहिए। आवश्यकता पड़ने पर अधिक पीरियड लेने चाहिए।

स्कूल में अधिक प्रत्येक कक्षा में पीरियड लेने वाले शिक्षक को ज्यादा वेतन देना चाहिए। गणित, विज्ञान और अंग्रेजी जैसे विषयों में ज्यादा पीरियड लेकर विद्यार्थियों को स्वाध्याय, गृहकार्य देना चाहिए और नियमित रूप से उसका मूल्यांकन भी करते रहना चाहिए। परंपरागत प्रणाली से अध्यापन कराने के स्थान पर नई तकनीकी प्रविधियों का वर्गखण्ड में उपयोग किया जाना चाहिए।

## संदर्भ

1. पटेल, एम.यु. (1965) : **अहमदाबाद शहर के खानगी ट्यूशन वर्गो का सर्वेक्षण,** अप्रकाशित एम.एड. लघुशोध निबंध, गुजरात विश्वविद्यालय।
2. पटेल, बी. के. (1979) : **ए सर्वे ऑफ प्राइवेट ट्यूशन क्लासिस फॉर दि सेकेन्डरी एण्ड हायर सेकेन्डरी स्टूडेंटस इन अहमदाबाद,** अप्रकाशित एम.एड. शोध पत्र, गुजरात।
3. जोशी, एच.ओ. (1989) : **ए स्टडी ऑफ दि एट्रिब्यूट ऑफ स्टूडेंट्स, टीचर्स एण्ड पेरेंट्स टुवडर्स ट्यूशन क्लासिज़,** डिपार्टमेंट ऑफ एजुकेशन, सौराष्ट्र विश्वविद्यालय, राजकोट।

# अन्वेषण विधि द्वारा जनसंख्या शिक्षण का एक प्रस्तावित मॉडल

आर. पी. पाठक

*राज्य शैक्षिक अनुसंधान एवं प्रशिक्षण परिषद्*
वरुण मार्ग, डिफेंस कालोनी
नई दिल्ली-24

जनसंख्या वृद्धि के विरुद्ध जनमानस तैयार करने में साक्षरता कार्यक्रमों की प्रमुख भूमिका रही है। इस संदर्भ में आधुनिकतम प्रमाण यह दर्शाते हैं कि शिक्षा के प्रचार-प्रसार के साथ-साथ जनसंख्या वृद्धि की लगाम खिंचती चली जाती है। इसके बावजूद जनसंख्या शिक्षा को स्कूली पाठ्यक्रम में किस रूप में सम्मिलित किया जाए इस पर अभी भी विवाद बना हुआ है। एक और विचारणीय प्रश्न जो उभर कर सामने आता है वह है जनसंख्या वृद्धि के विभिन्न आयामों को विद्यार्थियों तक किस शिक्षण विधि से पहुंचाया जाए। विद्यार्थियों के समक्ष विषयवस्तु को अध्यापक किस प्रकार प्रस्तुत करें। शिक्षण के दौरान विद्यार्थियों से कौन से क्रियाकलाप करवाए जाएं। प्रस्तुत लेख इन्हीं प्रश्नों का उत्तर ढूंढने की एक सफल चेष्टा है।

शिक्षा और जनसंख्या में घनिष्ठ संबंध है। प्रायः यह देखा गया है कि जिस देश में जितने अधिक शिक्षित लोग होंगे वहां पर जनसंख्या वृद्धि उतनी ही कम होगी। दूसरे शब्दों में शिक्षा जनसंख्या वृद्धि को नियंत्रित करने का एक महत्वपूर्ण उपकरण है। शिक्षा व्यक्ति को समाज में सुखी जीवन व्यतीत करने हेतु तैयार करती है। यह सामाजिक समस्याओं के लिए उचित निदान का भी कार्य करती है। अतः यह स्पष्ट है कि जनसंख्या शिक्षा एक विशिष्ट उपागम है जिससे जनसंख्या वृद्धि से उत्पन्न सामाजिक समस्याओं का निदान संभव हो सकता है।

बदलते हुए सामाजिक परिवेश और बढ़ती हुई आबादी की समस्या पर अंकुश रखने के लिए विद्यालयी पाठ्यक्रम में जनसंख्या शिक्षा एक नवीन आयाम है। हमारी राष्ट्रीय शिक्षा नीति-1986 और पुनर्संशोधित शिक्षा नीति 1992 में छोटे परिवार की संकल्पना को कौर पाठ्यक्रम का एक बिंदु माना गया है। साथ ही जनसंख्या शिक्षा को आवश्यक रूप से विद्यालयों में पढ़ाने की बात कही गई है। राष्ट्रीय शिक्षा नीति ने सभी स्तरों पर जनसंख्या शिक्षा देने पर बल दिया है। इसीलिए इसे एक महत्वपूर्ण क्षेत्र स्वीकार किया है। प्रत्येक जाति, वर्ग, लिंग, और आयु के लोगों के लिए इसकी आवश्यकता है। इसी उपादेयता को ध्यान में रखकर यह जानना और भी आवश्यक हो जाता है कि विद्यालय में शिक्षक इस विषय को किस रूप में स्वीकार कर शिक्षण कार्य संपन्न करें क्योंकि इस विषय का क्षेत्र सभी विषयों के अंतर्गत मौजूद दिखाई देता है। इसीलिए इस विषय का शिक्षण कार्य शिक्षक के लिए थोड़ा कठिन प्रतीत होता है। हम शिक्षण की बात करते हैं तो यह दो रूपों में दृष्टिगत होता है।

शिक्षण कला एवं विज्ञान दोनों हैं। प्रत्येक शिक्षक में भी कुछ कौशलों का होना आवश्यक है इन्हीं कौशलों के माध्यम से वह अपने कार्य को प्रभावपूर्ण ढंग से निष्पादित करने में सक्षम होता है। जनसंख्या शिक्षा का शिक्षण, अध्यापक अपने शिक्षण कक्ष में उपयुक्त वातावरण पैदा कर, दैनिक कार्य की योजना बनाकर, संप्रेषण योग्यता, श्यामपट्ट के समुचित प्रयोग एवं दृश्य श्रव्य सामग्री के उपयोग द्वारा प्रभावशाली ढंग से संपन्न कर सकता है।

जनसंख्या शिक्षा का शिक्षण एक अलग विषय के रूप में किया जाए या इसके शिक्षण-अधिगम बिंदुओं को विभिन्न विषयों में समाहित कर दिया जाए, इस संबंध में शिक्षाविदों में मतभेद है। यह उल्लेखनीय है कि जनसंख्या शिक्षा का भाषा, गणित, जीव विज्ञान, अर्थशास्त्र, भूगोल, नागरिक शास्त्र आदि विषयों से सहसंबंध है। इसी तथ्य को ध्यान में रखकर

अनेक शिक्षाविदों ने यह सिफारिश की है कि जनसंख्या शिक्षा को एक अलग विषय के रूप में निर्धारित न कर आवश्यकतानुसार इससे संबद्ध बिंदुओं का अनेक विषयों में समावेश किया जाए।

जीवन स्तर में गुणात्मक सुधार लाने की दृष्टि से यह जरूरी है कि जनसंख्या वृद्धि तथा उसके प्रभावों के विषय में आवश्यक ज्ञान प्राप्त किया जाए। जनसंख्या शिक्षा भारत जैसे विकासशील देश के लिए उपयोगी ही नहीं वरन् परमावश्यक है। इस विषय से संबंधित जानकारी को अध्यापक यदि कक्षा में शिक्षण के दौरान बच्चों के सामने रखे तो यह उचित ही होगा।

किसी विषय के पूर्ण ज्ञान हेतु यह आवश्यक है कि उस विषय से संबंध संज्ञानात्मक, बोधात्मक तथा क्रियात्मक पक्षों का अध्ययन किया जाए। विद्यालयों में प्राय: यह देखा जाता है कि संज्ञानात्मक पक्ष को अधिक ध्यान में रखकर शिक्षण पर बल दिया जाता है।

बोधात्मक और क्रियात्मक पक्ष, प्राय: उपेक्षित रह जाते हैं जिससे विषय से संबंधित तथ्यों का स्पष्ट ज्ञान छात्रों को नहीं हो पाता। इसलिए शिक्षण अधिगम प्रक्रिया में पाठ्यक्रम -निर्माण के समय कुछ बिंदुओं पर ध्यान रखना आवश्यक है:

- ❑ प्रकरण
- ❑ विषयवस्तु
- ❑ उद्देश्य
- ❑ शिक्षण विधि एवं क्रियाकलाप
- ❑ मूल्यांकन

इन बिंदुओं को डायग्राम से समझा जा सकता है:

शिक्षण में प्राय: अन्वेषण, प्रश्नोत्तर, व्याख्यान, वार्तालाप आदि विधियों का प्रयोग किया जाता है। जनसंख्या शिक्षा के अंतर्गत भी विभिन्न प्रकरणों के शिक्षण के लिए अन्वेषण विधि सर्वथा उपयुक्त मानी गई है।

## अन्वेषण विधि द्वारा विषयवस्तु की एक इकाई योजना

इस विधि द्वारा जनसंख्या शिक्षा के किसी एक प्रकरण को लेकर हम शिक्षण इस प्रकार से कर सकते हैं:

उदाहरणार्थ: स्वास्थ्य एवं पोषण पर जनसंख्या वृद्धि का क्या प्रभाव पड़ता है ? इसे ज्ञात करने के लिए एक रूपरेखा निर्मित की जा सकती है, यथा:

**सामान्य उद्देश्य** - जनसंख्या वृद्धि से स्वास्थ्य एवं पोषण पर पड़ने वाले प्रभावों का ज्ञान कराना।

**विशिष्ट उद्देश्य** - संज्ञानात्मक पक्ष : इस इकाई की सामग्री का अध्ययन करने के पश्चात् छात्र। जनसंख्या वृद्धि



तथा स्वास्थ्य एवं पोषण के आपसी संबंधों को पहचान सकेंगे। नवीन परिस्थितियों में जनसंख्या वृद्धि स्वास्थ्य एवं पोषण की जानकारी प्राप्त कर सकेंगे। जनसंख्या वृद्धि एवं स्वास्थ्य तथा पोषण के संबंध में आंकड़े एकत्रित कर उनका मूल्यांकन कर सकेंगे। आंकड़ों के संश्लेषण द्वारा जनसंख्या संबंधी ज्ञान तथा स्वास्थ्य एवं पोषण पर जनसंख्या वृद्धि द्वारा पड़ने वाले प्रभावों को जान सकेंगे।

## बोधात्मक पक्ष

इस इकाई पर विवेचन करने के पश्चात छात्र जनसंख्या वृद्धि के कारण आने वाली सामाजिक समस्याओं को भली-भांति समझ सकेंगे। परिवार के आकार तथा जनसंख्या पर पड़ने वाले उसके प्रभावों पर विचार कर सकेंगे। परिवार का आकार बढ़ने से स्वास्थ्य एवं पोषण पर पड़ने वाले दुष्प्रभावों को समझ सकेंगे। जनसंख्या नियंत्रण के विषय में विचारों की अभिव्यक्ति कर सकेंगे।

## क्रियात्मक पक्ष

उपरोक्त इकाई के अध्ययन के पश्चात् छात्र अपने पड़ोस के घरों तथा परिवारों की गणना करने में सक्षम होंगे। शिक्षित परिवारों की सदस्य संख्या तथा उनके स्वास्थ्य एवं पोषण की स्थिति से संबंधित चार्ट निर्मित कर सकेंगे।

### बी. के. बायर द्वारा अन्वेषण विधि का एक प्रस्तावित मॉडल



## समस्या को परिभाषित करना

**प्रकरण :**

**सामान्यीकरण :** समुदाय के स्वास्थ्य एवं पोषण पर जनसंख्या वृद्धि का प्रभाव।

**उप-प्रकरण:**

- ❑ जनसंख्या वृद्धि
- ❑ जन्म दर/मृत्यु दर : जन्म दर तथा मृत्यु दर का प्रभाव समुदाय की जनसंख्या वृद्धि पर पड़ता है।
- ❑ आयु संरचना : जनसंख्या वृद्धि आयु संरचना पर प्रभाव डालती है। आयु संरचना जनसंख्या निर्भरता पर प्रभाव डालती हैं । जनसंख्या वृद्धि से समुदाय में प्रति व्यक्ति आय कम होती है। प्रति व्यक्ति आय कम होने से समुदाय में सहन-सहन के स्तर में गिरावट आती है। रहन-सहन के स्तर में गिरावट आने से उसके स्वास्थ्य एवं पोषण पर प्रतिकूल प्रभाव पड़ता है।

**क्रियाकलाप :**

जनसंख्या वृद्धि की समस्या को चार्ट, चित्र, आंकड़ों आदि की सहायता से परिभाषित किया जाए। जहां कहीं छात्र प्रश्न पूछें उनको संतोषजनक ढंग से उत्तर देकर आवश्यक ज्ञान कराया जाए। कहानी, कविता, नाटक, प्रहसन, एवं खेलों के माध्यम से जनसंख्या वृद्धि पोषण तथा स्वास्थ्य के पारस्परिक संबंधों की जानकारी छात्रों को कराई जाए।

## संभावित उत्तरों का परीक्षण

छात्रों को उपलब्ध आंकड़ों के परीक्षण एवं वर्गीकरण के संबंध में जानकारी कराई जाए जिससे वे जनसंख्या वृद्धि के स्वास्थ्य एवं पोषण पर पड़ने वाले प्रभावों का ज्ञान प्राप्त कर सकें और उनके समाधान खोज सकें।

## निष्कर्ष

यदि छात्रों को परिकल्पना का परीक्षण अध्ययन-सामग्री, चार्ट, चित्र, उपलब्ध आंकड़ों आदि की सहायता से कराया जाए तो वे इन निष्कर्षों पर पहुँचेंगे :

- ❑ जन्म दर तथा मृत्यु दर जनसंख्या वृद्धि पर प्रभाव डालते हैं।
- ❑ जनसंख्या वृद्धि आयु संरचना पर प्रभाव डालती है।
- ❑ आयु संरचना जनसंख्या पर निर्भरता के बोझ से प्रभावित होती है।
- ❑ निर्भरता बोझ एक परिवार और समुदाय की आर्थिक प्रगति पर प्रतिकूल प्रभाव डालता है और इससे व्यक्ति की आय पर प्रभाव पड़ता है।
- ❑ प्रति व्यक्ति के आय में अन्तर आने से समुदाय के स्वास्थ्य एवं पोषण पर प्रभाव पड़ता है।

## मूल्यांकन

शिक्षण-अधिगम प्रक्रिया में मूल्यांकन का अपना विशिष्ट स्थान है। शिक्षक ने जो कुछ पढ़ाया या बच्चे अपने पर्यावरण से जो भी बातें सीखते हैं उनका मूल्यांकन किया जाना आवश्यक होता है। मूल्यांकन छात्रों की संप्राप्तियों के मूल्य निर्धारण का एक प्रक्रम है जिससे यह ज्ञात होता है कि उद्देश्यों की प्राप्ति किस स्तर तक हो सकी है। कक्षा-कक्ष में अधिगम-अनुभवों की प्रभावकारिता किस सीमा तक रही है और शिक्षा के लक्ष्यों की किस सीमा तक पूर्ति हुई है।

अधिगम प्रक्रिया के प्रत्येक स्तर पर हम मूल्यांकन के द्वारा ज्ञात करते हैं कि विद्यार्थियों के व्यवहार में परिवर्तन किस सीमा तक हुआ है व्यवहार में अपेक्षित परिवर्तन की माप इन युक्तियों के आधार पर की जा सकती है।

| | | |
|---|---|---|
| लिखित परीक्षा | निरीक्षण | जांच तालिका |
| मौखिक परीक्षा | साक्षात्कार | विद्यार्थियों द्वारा निर्मित सामग्री |
| प्रयोगात्मक परीक्षा | प्रश्नावली | अभिलेख |

उपरोक्त में से किन्हीं उपयुक्त मूल्यांकन युक्तियों का आवश्यकतानुसार जनसंख्या शिक्षा के शिक्षण में प्रयोग किया जा सकता है। लेकिन महत्वपूर्ण बात यह होनी चाहिए कि मूल्यांकन ज्ञानात्मक, बोधात्मक, अनुप्रयोगात्मक तथा कौशलात्मक पक्षों के आधार पर ही किया जाना चाहिए। प्रश्न पत्र निर्माण करते समय यह ध्यान रखना होगा कि संपूर्ण पाठ्यक्रम पर प्रश्न पूछे जाएं। यह तभी संभव होगा जब वस्तुनिष्ठ लघु उत्तरीय प्रश्नों की संख्या अधिक होगी।

इस प्रकार यदि उपरोक्त शिक्षण विधियों, युक्तियों एवं शिक्षण बिंदुओं को आधार मानकर विद्यार्थियों को जनसंख्या शिक्षा का ज्ञान भलीभांति कक्षा शिक्षण के दौरान कराया जा सकता है तो छात्रों में प्रश्न कौशल, अन्वेषण एवं खोज की प्रवृत्ति का इस तरह से विकास हो जाएगा कि वह स्वयं अपनी अधिगम संबंधी समस्याओं और जिज्ञासा की प्रवृत्ति को दूर कर सकेगा। इस विधि द्वारा यह विषय विद्यार्थियों के लिए सरल और सुरुचिपूर्ण हो जाएगा। वह स्वयं इस दिशा में सोचने एवं जनसंख्या शिक्षा से संबंधित क्रियाकलाप करने की ओर उन्मुख हो सकेगा।

❑❑

## संदर्भ


1. **जनसंख्या शिक्षा दिग्दर्शिका**, राज्य शिक्षा संस्थान, उत्तर प्रदेश, इलाहाबाद।
2. **पापुलेशन एजूकेशन इन क्लासरूम्स** एन.सी.ई.आर.टी., नई दिल्ली।
3. **जनसंख्या शिक्षा भारत जनसंख्या नीति के संदर्भ में,** निर्मल साहनी, मिथिलेश कुमार, जनसंख्या केंद्र, भारत जनसंख्या परियोजना, लखनऊ (उत्तर प्रदेश)।
4. चौबे, सरयू प्रसाद **शिक्षा के समाजशास्त्रीय आधार** ।
5. **राष्ट्रीय शिक्षा नीति** -1986 एवं **पुनर्संशोधित शिक्षा नीति** -1992, मानव संसाधन विकास मंत्रालय, भारत सरकार, नई दिल्ली।

फार्म 4

(नियम 8 देखिए)

# भारतीय आधुनिक शिक्षा

| | | |
|---|---|---|
| 1. | प्रकाशन स्थान | नई दिल्ली |
| 2. | प्रकाशन अवधि | त्रैमासिक |
| 3. | मुद्रक का नाम | शरीफ़ अहमद |
| | (क्या भारत का नागरिक है?) | हां |
| | (यदि विदेशी है तो मूल देश का पता) | लागू नहीं होता |
| | पता | मैनेजर<br>ताज प्रिंटर्स<br>69, नजफगढ़ रोड<br>इण्डस्ट्रियल एरिया, नई दिल्ली-110055 |
| 4. | प्रकाशक का नाम | रघुनंदन सहाय सक्सेना |
| | (क्या भारत का नागरिक है?) | हां |
| | (यदि विदेशी है तो मूल देश का पता) | लागू नहीं होता |
| | पता | राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान<br>और प्रशिक्षण परिषद्<br>श्री अरविंद मार्ग<br>नई दिल्ली-110016 |
| 5. | अकादमिक संपादक का नाम | एस. के. बत्रा |
| | (क्या भारत का नागरिक है?) | हां |
| | (यदि विदेशी है तो मूल देश का पता) | लागू नहीं होता |
| | पता | राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान<br>और प्रशिक्षण परिषद्<br>श्री अरविंद मार्ग<br>नई दिल्ली-110016 |
| 6. | उन व्यक्तियों के नाम व पते जो समाचार-पत्र के स्वामी हों तथा समस्त पूंजी के एक प्रतिशत से अधिक के साझेदार या हिस्सेदार हों | राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान<br>और प्रशिक्षण परिषद्<br>श्री अरविंद मार्ग<br>नई दिल्ली-110016<br>(मानव संसाधन विकास मंत्रालय की स्वायत्त संस्था) |

मैं, रघुनंदन सहाय सक्सेना, अध्यक्ष, प्रकाशन प्रभाग एतद् द्वारा घोषित करता हूं कि मेरी अधिकतम जानकारी एवं विश्वास के अनुसार ऊपर लिखे विवरण सत्य हैं।

रघुनंदन सहाय सक्सेना

प्रकाशक

## लेखकों से निवेदन

लेखकों से निवेदन है कि रचनाएं डबल स्पेस में टाईप की हुई हों तथा रचनाओं की दो हस्ताक्षरित प्रतियां भेजें। साथ ही यह अवश्य सूचित करें कि प्रेषित रचना अप्रकाशित/अप्रसारित है।

पुस्तक-समीक्षा के लिए पुस्तक की दो प्रतियां भेजना आवश्यक है। पत्रिका में प्रकाशित पांडुलिपि का कापीराइट परिषद् के अधीन रहेगा और परिषद् की पूर्व अनुमति के बिना कोई भी अंश पुनः प्रकाशित नहीं किया जा सकेगा।

रचनाएं कृपया इस पते पर भेजें—अकादमिक संपादक, **भारतीय आधुनिक शिक्षा**, शैक्षिक अनुसंधान और नीतिगत संदर्श विभाग, राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्, श्री अरविन्द मार्ग, नई दिल्ली — 110016

Thus the British conquest of India brought about an agrarian revolution It created the prerequisite for the capitalist development of agriculture by introducing individual ownership of land, namely, peasant ownership and large-scale landlord ownership. This, together with the commercial and other new economic forces which invaded and penetrated the village, undermined both the agrarian economy and the autarchic village of India of the pre-British period. This transformation of the land relations was the most vital link in the chain of causes which transformed the whole pre-capitalist feudal economy of India into the existing capitalist economy The profound social, political, cultural and psychological results of this material transformation of Indian society will be described subsequently.

*New Land Revenue System*

Till the village ownership of land existed, the village was the unit of assessment It was the village community which, through the headman or panchayat, paid the state or the intermediary a specific proportion of the annual agricultural produce as revenue This proportion may have varied under different regimes, but it was, except in rare cases, the village which was the unit of assessment and the payer of revenue

The new land system eliminated the village as the unit of land assessment and revenue payment. By creating individual holders of land, it introduced the system of individual land assessment and revenue payment

Secondly, a new method of fixing the land revenue and its payment was introduced previously the revenue due to the state or its intermediary to whom the monarch had 'farmed' out the village, was a specified portion of the year's actual produce which varied from year to year "This was now replaced by the system of fixed money payments, assessed on land, regularly due in cash irrespective of the year's production, in good or bad harvests, and whether more or less of the land was cultivated or not, and in the overwhelming majority of settlements fixed on individual landholders, whether directly cultivators or landlords appointed by the state"[18] This new method and form of the land revenue assessment and payment had a far-reaching result.

When previously a part of the actual annual produce constituted the revenue due to the state, the village possession of land was never in danger. If during any year the harvest failed, the land revenue automatically lapsed that year since it was dependent upon and was measured in terms of a portion of the actually realized harvest The non-payment of the revenue by the village however did not jeopardize its possession of land.

But when, under the new system, fixed money payments assessed on land and not on the annual produce were introduced, the landlord or the peasant proprietor had to meet this revenue claim of the state irrespective of the failure of crop.

The practice of the new land and revenue system logically and inevitably brought in its wake the phenomena of the mortgage, the sale and the purchase of land When a landholder could not pay the land revenue due to the state out of the returns of his harvest or his resources, he was constrained to mortgage or sell his land. Thus, insecurity of possession and ownership of land—a phenomenon unknown to the pre-British agrarian society—came into existence. The new land system disastrously affected the communal character of the village, its self-sufficient economy and communal social life

Previously, the village owned the land, looked after and supervised agriculture carried on by different peasant families among whom it had distributed the land according to customary law. Along with this agricultural-economic function, it also performed, through the village panchayat, the judicial function of settling the disputes arising among the peasants in connection with agriculture.

Under the new land system, the village was no longer the owner of land hence no longer also the superintendent of agriculture. The individual landholder was directly connected with the centralized state to which he owed his proprietary right over land and had directly to pay the land revenue. Further, all land disputes were now settled, not by village panchayats, but by the courts established by the centralized state. This undermined the prestige of the panchayats, now shorn of power.

Thus the new land system not only deprived the village of its agricultural-economic functions but also led to the loss of its judicial functions. It also broke the bonds which organical-

